॥ श्रीः ॥

हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला

२२२



॥ श्रीः ॥

# सन्धिचन्द्रिका

कारक-समास-तिङन्त-कृदन्तादिपरिशिष्टसहित

सम्पादकः

पण्डित श्री रामचन्द्र झा व्याकरणाचार्य



चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी

१९७७

प्रकाशक : चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी

मुद्रक : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी

संस्करण : द्वितीय, वि० सं० २०३४

मूल्य : [illegible]-००


K. 37/99, Gopal Mandir Lane
Post Box 8, Varanasi-221001 ( India )
Phone : 63145

अपरं च प्राप्तिस्थानम्

चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन

के० ३७/११८, गोपाल मन्दिर लेन

पो० बा० नं० १३८, वाराणसी-२२१००१ ( भारत )

# प्राक्कथन

संस्कृत भाषा विश्वकी प्राचीनतम भाषाओं में अन्यतम है। भारतीय पुरातत्वके विषयमें पूर्ण और यथार्थ ज्ञानके लिए संस्कृत ही एकमात्र अनन्य साधारण साधन है। बहुत ही संतोष और प्रमोदका विषय है कि संस्कृत शिक्षा-पद्धतिके सुधारकी ओर भी स्वतन्त्र भारतकी सरकारका ध्यान आकृष्ट हुआ है और अनुदिन हो रहा है। 'आवश्यकता आविष्कारकी जननी होती है' अतः राष्ट्रभाषा हिन्दी स्वीकृत होनेके पश्चात् जब संस्कृत अनिवार्य रूपसे पढ़नेकी आवश्यकता हो गयी है तब विद्वानोंने भी विविध इति कर्त्तव्यतामय स्वल्प श्रममें अधिक लाभप्रद ग्रन्थोंके प्रणयनमें यथेष्ट ध्यान दिया है। प्रस्तुत पुस्तिका भी उसीका हेतुभूत है। अगर अल्प वयस्क बालकों को इससे कुछ भी लाभ पहुँचा तो मैं अपने श्रमको सफल समझूँगा।

इस पुस्तकके प्रणयनमें मित्रवर श्री पं० शोभित मिश्र जी न्यायव्याकरणाचार्यने विशेष सहायता प्रदान की है तदर्थ मैं उनका बहुत ही कृतज्ञ हूँ। साथ ही साथ जिन ग्रंथों से मुझे आंशिक सहायता मिली है मैं उन ग्रन्थकारोंका भी विशेष आभारी हूँ।

अन्तमें इस पुस्तकके प्रकाशक 'चौखम्बा संस्कृत पुस्तकालय' के अध्यक्ष श्रेष्ठिवर स्व० बाबू हरिदासजी गुप्त के सुपुत्र बाबू जयकृष्णदासजी गुप्तका आभार प्रदर्शित करना भी मेरा पुनीत कर्त्तव्य है। अँग्रेजके शासनकालमें जब संस्कृत मृत भाषा कही जा रही थी, उस समय भी आपका उत्साह कम नहीं था। संस्कृतके उत्थानके लिये ६२ वर्षोंसे निरन्तर आप भगिरथ प्रयत्न कर रहे हैं। अपने ही हाथों से एक सहस्रसे अधिक प्राचीनसे प्राचीन संस्कृत ग्रन्थोंको प्रकाशित कर आपने भगवती सुरभारतीकी जो सेवा की है वह सराहनीय है और इसके लिए स्वतंत्र भारत आपका कृतज्ञ है।

श्रावणी झूला
वि० सं० २००९

विनीत
श्री रामचन्द्र झा

# विषय-सूची


| | | | |
|---|---|---|---|
| संज्ञाप्रकरण | ... | ... | १ |
| सन्धिप्रकरण | ... | ... | ६ |
| स्वर-सन्धि | ... | ... | १० |
| व्यञ्जन-सन्धि | ... | ... | २१ |
| विसर्ग-सन्धि | .. | .. | ३० |
| कारक-विचार | ... | ... | ३६ |
| समास-विचार | ... | ... | ४४ |
| तिङन्त-विचार | ... | ... | ५१ |
| कृदन्त-विचार | ... | ... | ५७ |
| संख्याओंका गणनाक्रम | ... | ... | ५८ |
| शुद्धाशुद्धिप्रदर्शन | ... | ... | ६२ |
| उपसर्ग-विचार | ... | ... | ६६ |
| अनुवादोपयोगिवाक्यार्थ | ... | ... | ६७ |
| व्याकरणादिलक्षण | ... | ... | ७३ |
| विद्यार्थी-शिक्षासूत्र | ... | ... | ७४ |

# सन्धि-चन्द्रिका

## संज्ञाप्रकरण

ओङ्कारं मुरलीधरं प्रभुवरं वृन्दावनाधीश्वरम्
भक्ताभीष्टफलप्रदं सुरवरैरासेव्यपादाम्बुजम् ।
वन्दे रासविहारिणं निजजनानन्दप्रदं माधवं
श्रीराधादिसमस्तगोपवनितासंसेव्यमानं प्रभुम् ॥

**अइउण् १ । ऋलृक् २ । एओङ् ३ । ऐऔच् ४ । हयवरट् ५ । लण् ६ । ञमङणनम् ७ । झभञ् ८ । घढधष् ९ । जबगडदश् १० । खफछठथचटतव् ११ । कपय् १२ । शषसर् १३ । हल् १४ ।**

इन्हीं चतुर्दश (१४) सूत्रोंके आधार पर महर्षि पाणिनिने समस्त व्याकरणकी सभी बातें सरलरूपेण संक्षेप में कही हैं। ये चतुर्दश माहेश्वर सूत्र अण्, अक्, अच् इत्यादि संज्ञा ( प्रत्याहार ) सिद्धिके लिए हैं। (आचार्य पाणिनिने भगवान् शंकरके अतिशय प्रिय डमरूके शब्दोंसे इन सूत्रोंको उपलब्ध किया था।)

**नोट:**—आचार्य पाणिनि और कात्यायन दोनों पाटलिपुत्र (पटना) के महाप्राज्ञ श्री प० उपवर्षाचार्यजीके शिष्य थे। सतीर्थ्य होनेके कारण दोनोंमें परस्पर शाश्वतिक विरोध रहता था। एकदा कात्यायनसे परास्त होकर पाणिनि तीर्थराज प्रयागमें अक्षयवटके नीचे जहां सनकादि ऋषि गण तप कर रहे थे वहीं जाकर घोर तपस्या करने लगे। अनन्तर तपस्वियोंकी विकट तपश्चर्यासे प्रसन्न होकर आशुतोष भगवान् शङ्करने ताण्डव नृत्य करते हुए उन लोगोंको दर्शन दिया और १४ बार अपना डमरू बजाकर तपस्वियोंका अभीष्ट सिद्ध किया। जैसा कि नन्दिकेश्वर विरचित 'काशिका' में लिखा है:—

'नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नव-पञ्चवारम् ।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम् ॥

(विस्तृत समीक्षा 'इन्दुमती' टीका सहित 'लघुकौमुदी' की प्रस्तावना में देखो)

इन चतुर्दश सूत्रोंके अन्तिम वर्ण (ण्, क्, आदि) इत्संज्ञावाले हैं 'हलन्त्यम्' सूत्रसे इनकी इत्संज्ञा हो जाती है। हकारादि वर्णोंमें संमिलित जो अकार हैं वे केवल वर्णोच्चारण करनेके लिये हैं--इत्संज्ञाके लिये नहीं। 'लण्' सूत्रके मध्यमें (लकारोत्तरवर्ती) जो अकार है वह इत्संज्ञक है—उच्चारण मात्रके लिये नहीं। क्योंकि उससे 'र' प्रत्याहारकी सिद्धि होती है।

## ( १ ) हलन्त्यम्—

उपदेश अवस्थामें जो अन्त्य हल् (व्यञ्जन वर्ण) उनकी इत्संज्ञा होती है।

नोटः—आद्य (प्रथम) उच्चारणको 'उपदेश' कहते हैं।

व्याकरण शास्त्रके प्रवर्तक पाणिनि, कात्यायन, पतञ्जलि मुनिका जो आद्योच्चारण है उसीका नाम 'उपदेश' है। कहा भी है—

धातु-सूत्र-गणोणादि-वाक्य-लिङ्गानुशासनम् ।
आगमप्रत्ययादेशा उपदेशाः प्रकीर्तिताः ॥

## ( २ ) तस्य लोपः—

जिसकी इत्संज्ञा होती है उसका लोप हो जाता है।

नोट :—प्रसक्त ( शास्त्रतः वा अर्थतः विद्यमान—प्राप्तोच्चारण ) का जो अदर्शन (श्रवणाभाव) वह लोपसंज्ञक होता है—उस अभावको लोप कहते हैं।

## ( ३ ) आदिरन्त्येन सहेता—

अन्त्य इत्संज्ञक वर्णके साथ उच्चारित आदि वर्ण अपने तथा मध्यवर्ती वर्णोंका भी बोधक हो।

**नोटः**—'अ इ उ ण्' सूत्रघटक 'अण्' प्रत्याहारमें अन्त्य इत्संज्ञक 'ण्' के सहित उच्चारित आदिवर्ण हुआ 'अ—ण्'। वह 'अण्' अपने बीचमें इ, उ, का तथा अपना अर्थात् 'अ' का भी संज्ञक हुआ (एवम् अन्यत्रापि)।

यथा 'अण्' प्रत्याहार अ, इ, उ वर्णोंका संज्ञा (बोधक) है, तथा अच्, हल् आदि प्रत्याहारों को भी जानना चाहिये। प्रत्याहार निम्न होते हैं।

# शिवसूत्र–प्रत्याहार

स्यादेको ङञणवटैः, षेण द्वौ, त्रय इह कणमैश्च ।
चत्वारश्च चयाभ्यां, पञ्च रेफेण, शलाभ्यां षट् ॥

अक्—अ, इ, उ, ऋ, लृ ।

अच्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ

अञ्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ ।

अट्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र ।

अण्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, व, र, ल ।

अम्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न

अल्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह ।

अश्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द ।

इक्—इ, उ, ऋ, लृ ।

इच्—इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ ।

इण्—इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र, ल ।

उक्—उ, ऋ, लृ ।

एङ्—ए ओ ।

एच्—ए, ओ, ऐ, औ ।

ऐच्—ऐ औ ।

खय्—ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प ।

खर्—ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स ।

ङम्—ङ, ण, न ।

चय्—च, ट, त, क, प ।

चर्—च, ट, त, क, प, श, ष, स ।

छव्—छ, ठ, थ, च, ट, त ।

जश्—ज, ब, ग, ड, द ।

झय्—झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प

झर्—झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स ।

झल्—झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह ।

झश्—झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द

झष्—झ, भ, घ, ढ, ध ।

बश्—ब, ग, ड, द ।

भष्—भ, घ, ढ, ध ।

मय्—म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प।

यञ्—य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ।

यण्—य, व, र, ल।

यम्—य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न।

यय्—य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प

यर्—य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स।

रल्—र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह।

वल्—व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह।

वश्—व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द

शर्—श, ष, स।

शल्—श, ष, स, ह।

हल्—ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह।

हश्—ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, द।

---

## (४) ऊकालोऽज्झ्रस्वदीर्घप्लुतः—

उकाल, ऊकाल, ऊ३काल (एकमात्रिक, द्विमात्रिक, त्रिमात्रिक) के समान उच्चारण काल हो जिसका वह 'अच्' क्रमसे ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत संज्ञावाला हो।

नोटः—'मात्रा' कालको कहते हैं। मुर्गेका शब्द 'कु—कू—कू३' में एक, दो, तीन मात्राओंका उच्चारण क्रमिक स्पष्ट प्रतीत होता है, अतः उकार ही दृष्टान्तरूप में दिया गया है। ह्रस्वादि का लक्षण—

एकमात्रो भवेद्ध्रस्वो द्विमात्रो दीर्घ उच्यते।
त्रिमात्रस्तु प्लुतो ज्ञेयो व्यञ्जनं चार्धमात्रिकम्॥

वह (ह्रस्व, दीर्घ, प्लुतसंज्ञक) प्रत्येक 'अच्' उदात्त, अनुदात्त, स्वरित भेदोंसे तीन तीन प्रकारका होता है।

१. तालु आदि स्थानोंके ऊर्ध्व भाग से उच्चारित जो 'अच्' वह 'उदात्त' कहलाता है।

२. तालु आदि स्थानों के अधोभागमें उच्चारित जो 'अच्' वह 'अनुदात्त' कहलाता है।

३. उदात्त और अनुदात्त जिस स्वर में संमिलित हों उसे 'स्वरित' कहते हैं। वह (उदात्त, अनुदात्त स्वरितभेदेन) तीन प्रकारका ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत संज्ञक 'अच्' पुनः अनुनासिक और अननुनासिक भेदसे दो दो प्रकारका होता है।

**( ४ ) मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः—**

मुख और नासिका ( उभय ) से जिस वर्णका उच्चारण हो वह अनुनासिक संज्ञक वर्ण कहलाता है।

**नोटः-** –इस प्रकारसे 'अ, इ, उ, ऋ' इन वर्णोंमें प्रत्येकके १८ भेद होते हैं। दीर्घ न होनेके कारण 'लृ' वर्णके ( १८ भेद न होकर ) १२ भेद होते हैं। एवं (ह्रस्व न होनेके कारण) 'एच्' वर्णोंके प्रत्येकका भी ( अठारह-अठारह भेद न होकर ) १२ भेद होते हैं।

**स्वरोंका अष्टादश भेदज्ञापक चक्र—**

| अ इ उ ऋ लृ | अ इ उ ऋ ए ओ ऐ औ | अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ |
|---|---|---|
| ह्रस्वभेद | दीर्घभेद | प्लुत भेद |
| १ ह्रस्व उदात्तानुनासिक | ७ दीर्घ उदात्तानुनासिक | १३ प्लुत उदात्तानुनासिक |
| २ ,, उदात्ताननुनासिक | ८ ,, उदात्ताननुनासिक | १४ ,, उदात्ताननुनासिक |
| ३ ,, अनुदात्तानुनासिक | ९ ,, अनुदात्तानुनासिक | १५ ,, अनुदात्तानुनासिक |
| ४ ,, अनुदात्ताननुनासिक | १० ,, अनुदात्ताननुनासिक | १६ ,, अनुदात्ताननुनासिक |
| ५ ,, स्वरितानुनासिक | ११ ,, स्वरितानुनासिक | १७ ,, स्वरितानुनासिक |
| ६ ,, स्वरिताननुनासिक | १२ ,, स्वरिताननुनासिक | १८ ,, स्वरिताननुनासिक |

**( ५ ) तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णम्—**

जिस वर्ण का जिस वर्ण के साथ तालु आदि स्थान आभ्यन्तर प्रयत्न एक हो वह परस्पर सवर्ण संज्ञावाला होता है।

**नोटः—** ऋ-लृ वर्णकी (भिन्न स्थान होनेपर भी) परस्पर सवर्णसंज्ञा होती है।

## स्थानविचार—

१. अ–अकार, कु–कवर्ग, ह–और विसर्ग का उच्चारणस्थान कंठ है—अतः इनको कण्ठ्य वर्ण कहते हैं। २ इ–इकार, चु–चवर्ग, 'य' और 'श' का उच्चारणस्थान 'तालु' है–अतः इनको तालव्य वर्ण कहते हैं। ३. ऋ–ऋकार, टु–टवर्ग, 'र' और 'ष' का उच्चारणस्थान 'मूर्धा है–अतः इनको मूर्धन्य वर्ण कहते हैं। ४. ऌ–ऌकार, तु–तवर्ग, 'ल' और 'स' का उच्चारणस्थान 'दन्त' है–अतः इनको दन्त्य वर्ण कहते हैं। ५. उ–उकार, पु–पवर्ग और उपध्मानीय (≍प≍फ) का उच्चारण स्थान 'ओष्ठ' है–अतः इनको ओष्ठ्य वर्ण कहते हैं। ६. 'ञ–म–ङ–ण–न' का उच्चारणस्थान 'नासिका' तथा 'कण्ठ–तालु–मूर्धा–दन्त–ओष्ठ' भी हैं—अतः इनको नासिका तथा कण्ठ्य, तालव्य, मूर्धन्य, दन्त्य और ओष्ठ्य वर्ण भी कहते हैं। ७. एकार–ऐकारका उच्चारणस्थान कंठ और तालु है–अतः इनको कंठ्य, तालव्य दोनों कहते हैं। ८. ओकार–औकारका उच्चारणस्थान कंठ और ओष्ठ है–अतः इनको 'कंठ्योष्ठ्य' वर्ण कहते हैं। ९ वकार का उच्चारणस्थान दन्त तथा ओष्ठ है–अतः इनको 'दन्त्योष्ठ्य' वर्ण कहते हैं। १०. ≍क≍ख का उच्चारणस्थान जीभका मूल (जड़ भाग) है–अतः इनको जिह्वामूलीय कहते हैं। ११. अनुस्वार का उच्चारणस्थान नासिका है।

### वर्णोद्भवस्थान ज्ञापक चक्र—

| कंठ | तालु | मूर्धा | दन्त | ओष्ठ | नासिका | कं. ता. | कं. ओ | दं. ओ. | जि. मू. | नासिका |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | इ | ऋ | ऌ | उ | ञ | ए | ओ | व | ≍क | |
| क | च | ट | त | प | म | ऐ | औ | | | ं |
| ख | छ | ठ | थ | फ | ङ | | | | ≍ख | |
| ग | ज | ड | द | ब | ण | | | | | अनुस्वार |
| घ | झ | ढ | ध | भ | न | | | | | |
| ङ | ञ | ण | न | म | | | | | | ं |
| ह | य | र | ल | ≍प | | | | | | |
| ः | श | ष | स | ≍फ | | | | | | |

### प्रयत्नविचार—

**यत्नो द्विधा**—यत्न (प्रयत्न) दो प्रकार का होता है–आभ्यन्तर और बाह्य।

**नोटः**––"प्रकृष्टो यत्नः प्रयत्नः" अर्थात् वर्णोच्चारणके पूर्व हृदयमें जो यत्न

करना पड़ता है, उसी प्रयत्नको **'आभ्यन्तरप्रयत्न'** कहते हैं। इसका अनुभव उच्चारण करने वालेको ही होता है। दूसरा प्रयत्न मुखसे वर्ण निकलते समय होता है। इसका अनुभव सुनने वालेको भी होता है, अतः वह **'बाह्यप्रयत्न'** कहा जाता है। इसका उपयोग सवर्णसंज्ञामें नहीं होता, किन्तु आन्तरतम्य-परीक्षा अर्थात् कई वर्णोंमें परस्पर अत्यन्त समानताका अन्वेषण करनेके समय इसकी आवश्यकता पड़ती है।

पहला—**'आभ्यन्तर'** प्रयत्न, पांच प्रकारका है १. **स्पृष्ट, २. ईषत्स्पृष्ट,**

**३. ईषद्विवृत, ४. विवृत** और **५. संवृत**।

इन पांचोंमें **स्पृष्ट प्रयत्न** ( स्पर्शका ) 'क' से 'म' पर्यन्त वर्णोंका है। **ईषत्स्पृष्ट**–प्रयत्न (अन्तःस्थोंका) य व र ल वर्णोंका है। **ईषद्विवृत**–प्रयत्न (ऊष्माका) शल् वर्णोंका है। **विवृत**–प्रयत्न ( स्वरका ) अच्का है, **संवृत**–प्रयत्न ह्रस्व अकारका प्रयोगावस्थामें–परिनिष्ठित सिद्ध रूपमें, होता है। किन्तु प्रक्रिया-दशा ( साधनिकावस्था ) में विवृत ही रहता है।

दूसरा **बाह्यप्रयत्न'** ग्यारह प्रकारके होते हैं–**१. विवार, २. संवार, ३. श्वास, ४. नाद, ५. घोष, ६ अघोष, ७. अल्पप्राण, ८. महाप्राण, ९. उदात्त, १०. अनुदात्त और ११. स्वरित**।

**नोटः**—जिन वर्णोंका उच्चारण करते समय कंठका विकाश हो उनको 'विवार' तदतिरिक्तको 'संवार' एवं जिन वर्णोंका उच्चारण करते समय श्वास चलता हो उनको 'श्वास' जिनका उच्चारण नादसे हो उनको 'नाद' तथा जिन वर्णोंका उच्चारण करनेपर गूंज होता हो उनको 'घोष' तदतिरिक्तको 'अघोष' एवं जिनके उच्चारण करनेमें प्राणवायुका अल्प उपयोग हो उन्हें 'अल्पप्राण' और अधिक उपयोग हो उन्हें महाप्राण कहते हैं।

१ **खर्**—प्रत्याहारका विवार, श्वास और अघोष प्रयत्न है। १ **हश्**—प्रत्याहारका संवार, नाद और घोष प्रयत्न है। ३. वर्गोंके प्रथम (क च ट त प) तृतीय ( ग ज ड द ब ), पंचम ( ङ ञ ण न म ) तथा यण् ( य व र ल ) का अल्पप्राण प्रयत्न है। एवं वर्गोंके द्वितीय ( ख छ ठ थ फ ), चतुर्थ ( घ झ ढ ध भ ) तथा 'शल्' ( श ष स ह ) का महाप्राण प्रयत्न है। ४. 'क' से 'म' पर्यन्त ( कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, पवर्ग ) वर्ण स्पर्श कहलाते हैं।

**नोटः**—जीभके अग्र ( चोटी ) उपाग्र ( अग्रके समीपस्थ प्रदेश ), मध्य

( बीच ) और मूल ( आदि ) भागद्वारा कण्ठ, तालु प्रभृति स्थानोंका स्पर्श करके कवर्गादि वर्णोंका उच्चारण होता है अतः इनका नाम स्पर्श वर्ण है।

५ यण्—( य व र ल ) अन्तःस्थ कहलाते हैं।

**नोटः**—अन्तःस्थ का मतलब है बीचवाला। 'य व र ल' स्वर और व्यंजन के बीचके हैं।

६. शल्—श ष स ह ऊष्मा कहलाते हैं–जिन वर्णोंके उच्चारणमें गर्म वायु का प्राधान्य हो उसे ऊष्म वर्ण कहते हैं।

७. अच्—( अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ) स्वर कहलाते हैं। ᳵक ᳵख —यहाँ ककार, खकारसे पूर्व विसर्गार्ध (ᳵ) के समान जो ध्वनि है वह जिह्वामूलीय है। ᳶप ᳶफ—यहाँ पर पकार, फकारसे पूर्व विसर्गार्धके समान जो ध्वनि है वह उपध्मानीय है। अं अः—यहाँ पर अकारसे पर जो ध्वनि है वह यथाक्रमसे अनुस्वार, विसर्ग वाचक है।

**नोटः**—'न्' और 'म्' के स्थानमें अनुस्वार तथा 'रेफ' के स्थानमें विसर्ग होता है अतः अनुस्वार–विसर्ग पृथक् वर्णोंमें नहीं गिने जाते।

## आभ्यन्तर और बाह्यप्रयत्न ज्ञापक चक्र—

| आभ्यन्तर-प्रयत्न | स्पृष्ट | | | ईषत्स्पृष्ट | ईषद्विवृत | | विवृत | संवृत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| संज्ञा | स्पर्श | | | अन्तःस्थ | ऊष्मा | | स्वर<br>उदात्त, अनु-<br>दात्त, स्वरित | |
| व्यञ्जन, स्वर | क ख<br>प फ<br>च छ<br>ट ठ<br>त थ | ग ङ<br>ब म<br>ज ञ<br>ड ण<br>द न | घ<br>भ<br>झ<br>ढ<br>ध | य<br>व<br>र<br>ल | श<br>ष<br>स | ह | अ इ ए<br>उदात्त, अनु-<br>दात्त, स्वरित | प्रयोग में ह्रस्व अ. |
| बाह्यप्रयत्न | अ.प्रा म.प्रा<br>विवार<br>श्वास<br>अघोष | अल्प.प्रा.<br>संवार<br>नाद<br>घोष | म.प्रा.<br>संवार<br>नाद<br>घोष | अल्प.<br>संवार<br>नाद<br>घोष | म.प्रा.<br>विवार<br>श्वास<br>अघोष | म.प्रा.<br>सं.<br>ना<br>घो. | अल्पप्राण<br>संवार<br>नाद<br>घोष | अल्प.<br>संवार<br>नाद<br>घोष |

## (६) अणुदित्सवर्णस्य चाप्रत्ययः

जो विधान किया जाय वह प्रत्यय और तद्भिन्न अप्रत्यय कहलाता है। एवं च सूत्रार्थ यह हुआ कि —जिसका विधान न किया गया हो ऐसा अण् (प्रत्याहार) और उदित् ( कु चु टु तु पु ) अपने सवर्णके बोधक हों। फल यह हुआ कि 'अस्य च्वौ' ह्रस्व अकारसे दीर्घ आकारका भी ग्रहण हुआ और उससे 'गाङ्गी' भवतिमें 'गङ्गा' के आकारका ईत्वविधान सफल हुआ।

**नोट:**—केवल इसी ( अणुदित् ) सूत्रमें 'अण्' प्रत्याहार पर ( 'लण्' सूत्रस्थ ) णकारसे समझना चाहिये। तथा च हरिकारिका—

परेणैवेण्ग्रहाः सर्वे पूर्वेणैवाण्ग्रहा मताः।
ऋतेऽणुदित्सवर्णस्येत्येतदेकं परेण तु॥

---

### सन्धिप्रकरण

दो वर्ण परस्पर अत्यन्त निकटवर्ती होनेसे जो मिल जाते हैं, उस मिलनको 'सन्धि' कहते हैं।

सन्धि ३ प्रकारकी होती है। **१. स्वर-सन्धि, २ व्यञ्जन-सन्धि और ३. विसर्ग-सन्धि।**

**सन्धिकी व्यवस्था—**

**'सन्धिरेकपदे नित्या, नित्या धातूपसर्गयोः।**
**नित्या समासे, वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते* ॥'**

एक पदमें, धातु और उपसर्गके तथा समासमें नित्य (निश्चितरूपेण) सन्धि होती है, किन्तु वाक्यमें विवक्षाकी अपेक्षा रखती है अर्थात् वाक्यमें वक्ताकी इच्छा पर सन्धि होती है।

---

* १. 'पद' 'सुप्तिङन्तं पदम्' 'सुप्' अथवा तिङ् प्रत्यय जिसके अन्तमें हो वह पद कहलाता है। ( भ्याम् आदि हलादि विभक्तिके पूर्व जो हो वह भी 'पद' कहा जाता है )।

२ 'धातु' भूवादयो धातवः' जिन 'भू' प्रभृति शब्दोंसे क्रियाका ज्ञान हो हो उन्हें धातु कहते हैं।

३ 'समास' 'उपसर्गाः क्रियायोगे'—क्रियाके साथ योग होनेपर—प्र.परा.अप सम् अनु-अव निस्-निर्-दुस्-दुर्-वि-आङ् नि-अधि अपि-अति सु-उत्-अभि-प्रति-परि-उ शब्दोंको उपसर्ग कहते हैं। ४. 'समास' दो अथवा उससे अधिक शब्दोंके मेलका नाम 'समास' है।

उदाहरण—

१. एक पदमें—ने + अयनम् = **नयनम्** । भो + अति = **भवति** ।

२. धातु और उपसर्ग में—अधि + आगच्छति = **अध्यागच्छति** ।

३. समासमें—राज्ञः + अश्वः = **राजाश्वः** ।

४. वाक्यमें—द्वाविंशे एव वर्षे **इन्दुमती** अधिजगाम नाकम् ।

## स्वर सन्धि

स्वर वर्णको स्वर वर्ण के साथ जो सन्धि होती है उसे 'स्वर-सन्धि' कहते हैं ?

### (१) अकः सवर्णे दीर्घः

'अक्' प्रत्याहार घटक वर्णसे अव्यवहित परमें कोई भी सवर्ण (सजातीय) 'अच्' प्रत्याहार घटक वर्ण हो तो दोनो मिलकर दीर्घ हो जाता है* (यह सूत्र गुण और यण् का बाधक है) ।

उदाहरण—

१. अ + अ = आ—दैत्य + अरिः = **दैत्यारिः** । आ + आ = आ—विद्या + आलयः = **विद्यालयः** । अ + आ = आ - कमल + आकरः = **कमलाकरः** । आ + अ = आ—श्रद्धा + अस्ति = **श्रद्धास्ति** ।

२. इ + इ = ई—फणि + इन्द्रः = **फणीन्द्रः** । ई + ई = ई—श्री + ईशः = **श्रीशः** । ई + इ = ई—महती + इच्छा = **महतीच्छा** । इ + ई = ई—कवि + ईश्वरः = **कवीश्वरः** ।

३. उ + उ = ऊ—भानु + उदयः = **भानूदयः** । ऊ + ऊ = ऊ—भू + ऊर्ध्वम् = **भूर्ध्वम्** । ऊ + उ = ऊ—वधू + उत्सवः = **वधूत्सवः** । उ + ऊ = ऊ—लघु + ऊर्मिः = **लघूर्मिः** ।

४. ऋ + ऋ = ॠ—होतृ + ऋकारः = **होतॄकारः** । ऋ + ऌ = ऋ-होतृ + ऌकारः = होतॄकारः ।

---

* **'शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम्'**--शकन्धु आदिके विषयमें जिस प्रकार उनकी सिद्धि हो वैसा पररूप करना चाहिये । इसलिये-शक + अन्धुः = शकन्धुः, कर्क + अन्धुः = कर्कन्धुः । इन स्थानों में दीर्घ नहीं होता ।

शकन्ध्वादि 'आकृतिगण' है—'आकृत्या = स्वरूपेण, कार्यदर्शनेन, गण्यते = परिचीयते' इति 'आकृतिगणः' । अत एव—मृत + अण्डः = मृतण्डः सम + अर्थः = समर्थ इत्यादिकी भी सिद्धि होती है ।

## ( २ ) आद्‌गुण:—

अवर्णसे पर 'अच्' ❀ ( इ–उ–ऋ–ऌ वर्ण) हो तो पूर्व-परके स्थानमें गुण एक आदेश होता है।

**उदाहरण—**

१.अ+इ=ए—उप+इन्द्र:=**उपेन्द्र:**। अ+ई=ए—देव+ईश:=**देवेश:**। आ+इ=ए-महा+इन्द्र=**महेन्द्र:**। आ+ई=ए-रमा+ईश:=**रमेश:**।

२. अ+उ=ओ—सूर्य+उदय:=**सूर्योदय:**। अ+ऊ=ओ— प्रासाद+ऊर्ध्वम्=**प्रासादोर्ध्वम्**। आ+उ=ओ–गङ्गा+उदकम्=**गङ्गोदकम्** आ+ऊ=ओ—दया+ऊन:=**दयोन:**।

३. अ+ऋ=अर्—देव+ऋषि:=**देवर्षि:**। अ+ऋ=अर्—उप+ऋकारीयति=**उपर्कारीयति**। आ+ऋ=अर्—ब्रह्मा+ऋषि=**ब्रह्मर्षि:**। आ+ऋ=अर्—देवता+ऋकार:=**देवतर्कार:**।

४. अ+ऌ=अल्—प्लुत+ऌकार:=**प्लुतल्कार:**। आ+ऌ=अल् आ+ऌकार:=**अल्कार:**।

**नोट:**—विशेष रूपसे कहे गये कार्योंके प्रति सामान्य रूपसे कहे गये कार्य बाधित हो जाते हैं। यथा-( गुण बाधक वार्तिक )—

(क) **अक्षादूहिन्यामुपसंख्यानम्** –'अक्ष' शब्दसे पर 'ऊहिनी' शब्द हो तो पूर्व परके स्थानमें ( अ+ऊ मिलकर ) वृद्धि एकादेश ( औ ) होता है।

यथा—अक्ष+ऊहिनी—**अक्षौहिणी** (परिणाम विशेष विशिष्ट सेना ❀)

( ख ) **स्वादीरेरिणो:**—स्व शब्दसे पर 'ईर' वा 'ईरिन्' शब्द रहे तो अ ई मिलकर वृद्धि ऐ होता है।

यथा—स्व+ईर:=**स्वैर:**(स्वाधीनता) स्व+ईरिन्—**स्वैरी**(स्वच्छन्दचारी)

(ग) '**प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु**—प्र उपसर्गके बाद ऊह, ऊढ, ऊढि और एष

---

❀ हल+ईषा=हलीषा, लाङ्गल+ईषा=लाङ्गलीषा, इन जगहोंमें गुण न होकर "शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम्" से पररूप हो जाता है।

❀ जिस सेनामें २१८७०हाथी हों और इतने ही रथ हों तथा ६५६१०घोड़े हों, १०९३५०पैदल चलनेवाले हों उन विशिष्टसेनाओंका नाम'अक्षौहिणी'है प्रमाणअक्षौहिण्या:प्रमाणंतुखाङ्गाष्टैकद्विकैर्गजै:।रथैरेतैर्हयैस्त्रिघ्नै:पञ्चघ्नैश्चपदातिभि:महाभारत

एष्य शब्द रहे तो अ+ऊ मिलकर 'औ' तथा अ+ए मिलकर वृद्धि 'ऐ' होता है।

यथा—प्र+ऊहः=प्रौहः (उत्तम तर्क)। प्र+ऊढः=प्रौढः (विचारवान, निपुण) प्र+ऊढिः=प्रौढिः (प्रौढता)❀प्र+एषः=प्रैषः=(प्रेरणा। प्र+एष्यः=प्रैष्यः (नौकर)।

(घ) 'ऋते च तृतीयासमासे'—अवर्ण से पर ऋत शब्द हो तो(तृतीया समासमें) अवर्ण और ऋवर्णके स्थान में वृद्धि 'आर्' होता है।

यथा—(सुखेन ऋतः) सुख+ऋतः=सुखार्तः।

(ङ) 'प्रवत्सतरकम्बलवसनार्णदशानामृणे'—प्र, वत्सतर, कम्बल, वसन ऋण और दश शब्दोंसे पर यदि 'ऋण'शब्द हो तो पूर्व-पर (अ+ऋ) मिलकर वृद्धि 'आर्' होता है।

यथा—प्र+ऋणम्=प्रार्णम्। वत्सतर+ऋणम्=वत्सतरार्णम्। कम्बल+ऋणम्=कम्बलार्णम्। वसन+ऋणम्=वसनार्णम्। ऋण+ऋणम्=ऋणार्णम् (ऋण चुकानेके लिए लिया हुआ दूसरा ऋण)। दश+ऋणः=दशार्णः। (दश ऋणानि=दुर्गभूमयः यस्मिन् प्रदेशे सः। इस प्रयोगमें ऋण शब्द का दुर्गभूमि अर्थ है। विन्ध्यप्रदेशका नाम 'दशार्ण' प्रसिद्ध है।)

## (३) वृद्धिरेचि--

अवर्णसे पर 'एच्' हो तो पूर्व-परके स्थानमें वृद्धि एकादेश हो *।

नोटः—'वृद्धिरादैच्' इस सूत्रसे आ और ऐच्की वृद्धिसंज्ञा होती है। एवं च आ-ऐ-औ इन वृद्धिसंज्ञक वर्णोंमें अतिशय साहश्यात् अकार-एकारके स्थानमें पूर्व पर मिलकर 'ऐ' और अकार-ओकारके स्थानमें पूर्व-पर मिलकर 'औ' होताहै।

उदाहरण—

१. अ+ए=ऐ—कृष्ण+एकत्वम्=कृष्णैकत्वम्। अ+ऐ=ऐ—

❀प्र+एषः तथा प्र+एष्यः में 'एङि पररूपम्' सूत्र ६ से पररूप प्राप्त था।

*"निरवकाशो विधिरपवादः"—जिस विधिका अवकाश कहीं नहीं हो उसे 'अपवाद' कहते हैं। 'वृद्धिरेचि' की जहाँ प्राप्ति होती है, वहाँ 'आद्गुणः' अवश्य प्राप्त होता है। अतः 'वृद्धिरेचि' अपवाद हुआ और अपवाद विधि बलवान् होती है इसलिये जहाँ वृद्धिकी प्राप्ति होगी वहाँ आद्गुण नहीं लगेगा।

देव + ऐश्वर्यम् = देवैश्वर्यम् । अ + ओ = औ—दिव + ओकसः = दिवौकसः । अ + औ = औ—कृष्ण + औत्कण्ठ्यम् = कृष्णौत्कण्ठ्यम् ।

२. आ + ए = ऐ—सदा + एव = सदैव । आ + ऐ = ऐ—महा + ऐरावतः = महैरावतः । आ + ओ = औ—गङ्गा + ओघः = गङ्गौघः । आ + औ = औ—महा + औचित्यम् = महौचित्यम् ।

## ( ४ ) एत्येधत्यूठ्सु—

अवर्णसे पर एजादि इण् धातु (एति), और एध् धातु (एधते) तथा ऊठ् रहे तो अ + ए मिलकर 'ऐ' और अ + ऊ मिलकर वृद्धि 'औ' होता है । यह सूत्र पररूप और गुण का बाधक है ।

**उदाहरण—**

१. उप + एति = उपैति ।

२. उप + एधते = उपैधते ।

३. प्रष्ठ + ऊहः = प्रष्ठौहः (यहां 'वाह्' को "वाह ऊठ्" सूत्रसे 'ऊठ्' आदेश होनेसे 'ऊहः' बनता है) ।

## (५) उपसर्गादृति धातौ—

अवर्णान्त उपसर्गसे पर ऋकारादि धातु हो तो पूर्व-परके स्थानमें वृद्धि 'आर्' होता है । ( यह सूत्र गुणका बाधक है )

**उदाहरण—**

१. प्र + ऋच्छति = प्रार्च्छति । उप + ऋच्छति = उपार्च्छति । प्र + ऋणोति = प्रार्णोति । प्र + ऋच्छन् = प्रार्च्छन् । उप + ऋच्छन् = उपार्च्छन् ।

## ( ६ ) एङि पररूपम्—

अवर्णान्त उपसर्गसे पर एङादि धातु हो तो पूर्व-परके स्थानमें पररूप एकादेश हो अर्थात् पूर्व वर्ण (अ) का दर्शनाभाव हो जाय । (यह सूत्र वृद्धिका बाधक है)

**उदाहरण—**

१. प्र + एजते = प्रेजते ।

२. उप + ओषति = उपोषति ।

## (७) ओमाङोश्च—

अवर्णसे पर 'ओम्' अथवा 'आङ्' हो तो पूर्व-परके स्थानमें पररूप एकादेश हो। (यह सूत्र वृद्धि का बाधक है)

उदाहरण—

शिवाय + ओं नमः = शिवायों नमः।

(आ + इहि = एहि) शिव + एहि = शिवेहि।

## (८) इको यणचि—

इक् प्रत्याहारके बाद यदि अच् प्रत्याहार हो तो इक् प्रत्याहारके स्थान में यण् प्रत्याहार होता है।

नोट :—(क) इवर्णके बाद इवर्णभिन्न स्वरवर्ण रहनेपर इवर्णके स्थानमें 'य्' होता है।

(ख) उवर्णके बाद उवर्णभिन्न स्वरवर्ण परे रहने पर उवर्णके स्थानमें 'व्' होता है।

(ग) ऋवर्णके बाद ऋ-लृभिन्न स्वरवर्ण रहनेपर ऋवर्णके स्थानमें 'र्' होता है और र् पूर्व वर्णसे युक्त हो जाता है।

(घ) लृवर्णके बाद लृ-ऋभिन्न स्वरवर्ण रहनेपर लृके स्थानमें' 'ल्' होता है और ल् पूर्व वर्णसे युक्त हो जाता है।

उदाहरण—

१. इ + अ = य्—अति + अन्नम् = अत्यन्नम्। इ + आ = य्—दधि + आनय = दध्यानय। ई + आ = य्—देवी + अर्चा = देव्यर्चा। ई + आ = य्—देवी + आगच्छति = देव्यागच्छति। इ + उ = य्—प्रति + उपकारः = प्रत्युपकारः। इ + ऊ = य्—अति ऊचुः = अत्यूचुः। ई + उ = य्—सुधी + उपास्यः = सुध्युपास्यः। ई + ऊ = य्—सखी + ऊरुः = सख्यूरुः। इ + ऋ = य्—अभि + ऋकारः = अभ्यृकारः। ई + ऋ = य्—देवी + ऋषभः = देव्यृषभः। ई + ॠ = य्—देवी + ॠकारीयति = देव्यॄकारीयति। इ + लृ = य्—अति + लृकारः = अत्य्लृकारः।* इ + ए = य्—प्रति + एकम् = प्रत्येकम्। इ + ऐ = य्—मति + ऐक्यम् =

---

* ऋकार और लृकारघटित प्रयोगोंका प्रचुर व्यवहार लोक में नहीं होता। पा० महाभाष्य आदि ग्रन्थोंमें ऐसे अधिक प्रयोग देखे जाते हैं।

मत्यैक्यम्। ई+ए=य्-गौरी+एवम्=गौर्येवम्। ई+ऐ=य्-लक्ष्मी+ऐश्वर्यम=लक्ष्म्यैश्वर्यम्। इ+ओ=य्-दधि+ओदनः=दध्योदनः। इ+औ=य्—अति+औदास्यम्=अत्यौदास्यम्। ई+ओ=य्—देवी+ओजः=देव्योजः। ई+औ=य्-सखी+औपम्यम्=सख्यौपम्यम्।

२ उ+अ=व्-वस्तु+अत्र=वस्त्वत्र। उ+आ=व्-लघु+आचारः=लघ्वाचारः। ऊ+अ=व्=वधू-अन्वेषणम्=वध्वन्वेषणम्। ऊ+आ=व्-वधू+आगमनम्=वध्वागमनम्। उ+इ=व्-लघु+इन्दुः=लघ्विन्दुः। उ+ई=व्-मधु+ईशः=मध्वीशः। ऊ+इ=व्—तनू+इन्द्रः=तन्विन्द्रः। ऊ+ई=व्—वधू+ईक्षणाम्=वध्वीक्षणाम्। उ+ऋ=व्-लघु+ऋणम्=लघ्वृणम्। उ+ॠ=व्—सु+ॠकारः=स्वॄकारः। उ+ऌ=व्—मधु+ऌतः=मध्वॢतः। उ+ए=व्—अनु+एषणम्=अन्वेषणम्। उ+ऐ=व्-साधु+ऐक्यम्=साध्वैक्यम्। ऊ+ए=व्-वधू=एका=वध्वेका। ऊ+ऐ=व्—तनू+ऐश्वर्यम्=तन्वैश्वर्यम्। उ+ओ=व्=साधु+ओकः=साध्वोकः। उ+औ=व्-लघु+औदार्यम्=लघ्वौदार्यम्। ऊ+ओ=व्—हन्भू+ओषधिः=हन्भ्वोषधिः। ऊ+औ=व्—करभू+औडलोमिः=करभ्वौडलोमिः।

३. ऋ+अ=र्—पितृ+अर्थम्=पित्रर्थम्। ऋ+आ=र्—मातृ+आकृतिः=मात्राकृतिः। ॠ+अ=र्—कॄ+अर्थम्=क्रर्थम्। ॠ+आ=र्-कॄ+आकृतिः=क्राकृतिः। ऋ+इ=र्—मातृ+इच्छा=मात्रिच्छा। ऋ+ई=र्—पितृ+ईहितम्=पित्रीहितम्। ऋ+उ=र्-पितृ+उदकम्=पित्रुदकम्। ऋ+ऊ=र्—भ्रातृ+ऊनः=भ्रात्रूनः। ऋ+ए=र्-धातृ+एवम्=धात्रेवम्। ऋ+ऐ=र्—भ्रातृ+ऐश्वर्यम्=भ्रात्रैश्वर्यम्। ऋ+ओ=र्—जामातृ+ओकः=जामात्रोकः। ऋ+औ=र्—पितृ+औदार्यम्=पित्रौदार्यम्।

४. ऌ+अ=ल्—ऌ+अर्थम्=लर्थम्। ऌ+आ=ल्—ऌ+आकृतिः=लाकृतिः।

## ( ६ ) एचोऽयवायावः—

'एच्' प्रत्याहारके बाद 'अच्' प्रत्याहार रहे तो एच्—(ए ओ ऐ औ) के स्थानमें, क्रमसे अय्, अव्, आय्, आव् आदेश हों।

उदाहरण—

१. ए+अ=अय्—ने+अनम्=नयनम् । ए+आ=अय्—रमे+आ=रमया । ए+इ=अय् शे+इतः=शयितः । ए+ई=अय्–शे+ईत=शयीत । ए+उ=अय्—मृगे+उः=मृगयुः । ए+ऊ=अय्–मे+ऊरः=मयूरः । ए+ऋ=अय्—गृहे+ऋत्विक्=गृहयृत्विक् । ए+लृ=अय्—वने+लृतकः=वनयलृतकः । ए+ए=अय्—हरे+ए=हरये । ए+ऐ=अय्—शे+ऐ=शयै । ए+ओ=अय्—वने+ओः=वनयोः । ए+औ=अय्—से+औ=सयौ ।

२. ऐ+अ=आय्—नै+अकः=नायकः । ऐ+आ=आय्—रै+आम्=रायाम् । ऐ+इ=आय्—शै+इतः=शायितः । ऐ+ई=आय्—रै+ईशः=रायीशः । ऐ+उ=आय्–ऐ+उः=आयुः । ऐ+ए=आय्–रै+ए=राये । ऐ+ओ=आय्—रै+ओः=रायोः । ऐ+औ=आय् सखै+औ=सखायौ ।

३. ओ+अ=अव्—भो+अनम्=भवनम् । ओ+आ=अव्—गो+आम्=गवाम् । ओ+इ=अव्–गो+इ=गवि । ओ+ई=अव्—और्णो+ईत्=और्णवीत् । ओ+उ=अव्—अजुहो+उ=अजुहवुः । ओ+ए=अव्–गो+ए=गवे । ओ+ओ=अव्—गो+ओः=गवोः ।

४ औ+अ=आव्–पौ+अकः=पावकः । औ+आ=आव्–ग्लौ+आ=ग्लावा । औ+इ=आव्–अभौ+इ=अभावि । औ+उ=आव्–अदादौ+उच्यन्ताम्=अदादावुच्यन्ताम् । औ+ऊ=आव्–भ्वादौ+ऊचुः=भ्वादावूचुः औ+ए=आव्–ग्लौ+ए=ग्लावे । औ+ओ=आव्–नौ+ओः=नावोः औ+औ=आव्—गौ+औ=गावौ ।

( १० लोपः शाकल्यस्य—

अवर्णपूर्वक पदान्त यकार–वकारका लोप हो, विकल्पसे अश् के परे। यहां लोप होने पर सन्धि नहीं होती है।)

उदाहरण—

१. हरे+इह=हर इह—हरयिह

२. विष्णो+इह=विष्ण इह–विष्णविह ।

३. देव्यै + अर्पय = देव्या अर्पय देव्यायर्पय ।

४. रवौ + अस्तङ्गते = रवा अस्तङ्गते रवावस्तङ्गते ।

## (११) एङः पदान्तादति--

पदके अन्तमें स्थित 'एङ्' के बाद 'अत्' (ह्रस्व अकार) रहे तो अकारका पूर्वरूप होता है अर्थात् श्रवणाभाव हो जाता है।

उदाहरण—

१. हरे + अव = हरेव । मुने + अत्र = मुनेत्र ।

२. विष्णो + अव = विष्णोव । गुरो + अव + गुरोव ।

## (१२) अवङ् स्फोटायनस्य—

अच् परे रहने पर पदान्त विषयमें एङन्त गोशब्दको अवङ् आदेश हो, विकल्पसे ।

## (१३) सर्वत्र विभाषा गोः—

अत् ( ह्रस्व अकार ) परे रहने पर पदान्त एङन्त गोशब्द ( गोशब्दाक्यव ओकार) को विकल्पसे प्रकृतिभाव हो अर्थात् सन्धि नहीं हो ।

नोटः—अच् परे रहने पर पदान्तमें स्थित गोशब्दके ओकारको १२ वाँ सूत्रसे 'अवङ्' आदेश होकर १ ला सूत्रसे सवर्ण दीर्घ हो जाता है अथवा १३वाँ सूत्रसे प्रकृतिभाव होता है ( ज्यों का त्यों रह जाता है ) अथवा ११ वाँ सूत्रसे अकारका पूर्वरूप होजाता है ।

उदाहरण—

गो + अग्रम् = गवाग्रम्–गो अग्रम्–गोग्रम् ।

## (१४) इन्द्रे च—

इन्द्र शब्द परे रहने पर गो शब्दके ओकारको नित्य ही, 'अवङ्' होता है ( अवादेश होने पर अ–इ मिलकर गुण ए होजाता है । )

उदाहरण—

गो + इन्द्रः = गवेन्द्रः ।

## ( स्वरसन्धि–निषेधप्रकरण )

### ( १ ) दूराद्धूते च—

दूरसे सम्बोधन (नामोच्चारणकर पुकारने, में प्रयुक्त वाक्यको टि को विकल्प से प्लुत हो (अर्थात् कोई भी सन्धि नहीं हो केवल प्लुतका चिन्ह (३) रह जाय)

उदाहरण—

आगच्छ कृष्ण ३ अत्र गौश्चरति। भो मित्र (३) इन्दुमनी त्वां नमस्करोति।

### (२) ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम्—

स्वर वर्ण परे रहनेपर द्विवचन में निष्पन्न––ईकारान्त, ऊकारान्त और एकारान्त पदकी सन्धि नहीं होती।

उदाहरण—

१. हरी + एतौ = हरी एतौ। कवी + आगच्छतः = कवी आगच्छतः।

२. विष्णू + इमौ = विष्णू इमौ। ऋतू + अतीतौ = ऋतू अतीतौ।

गङ्गे + अमू = गङ्गे अमू। बालिके + उच्चलतः = बालिके उच्चलतः।

### ( ३ ) अदसो मात्—

स्वरवर्ण परमें रहने पर अदस् शब्द निष्पन्न 'अमी' और 'अमू' पदकी सन्धि नहीं होती।

उदाहरण—

१. अमी + ईशाः = अमी ईशाः। अमी + अश्नन्ति = अमी अश्नन्ति।

२. रामकृष्णावमू + आसाते = रामकृष्णावमू आसाते। अमू + अत्तः = अमू अत्तः।

### ( ४ ) ओत्—

स्वरवर्ण परे रहनेपर ओकारान्त निपात। (अव्यय) को सन्धि नहीं होती।

उदाहरण—

अहो + ईशाः = अहो ईशाः। अहो + आश्चर्यम् = अहो आश्चर्यम्।

### ( ५ ) निपात एकाजनाङ्—

एक स्वर मात्र निपात ( अव्यय ) की सन्धि नहीं होती।

उदाहरण—

अ × अच्युतः = अ अच्युतः । आ × एवं किलतत् = आ एवं किल तत् । इ × इन्द्रः = इ इन्द्रः । उ × उमेशः = उ उमेशः ।

नोटः—ईषत् ( अल्प ) अर्थ समझने में एवं क्रिया के साथ योग होनेसे तथा मर्यादा और अभिविधि अर्थ में एक स्वर मात्र निपात होते हुए भी आङ् ( आ ) की सन्धि होती है । इसी लिए उपर्युक्त सूत्रमें 'अनाङ्' (आङ्वर्जित) कहा गयाहै ।

उदाहरण—

१. ईषत् अर्थमें—आ × उष्णम् = ओष्णम् ( थोड़ा गर्म )
२. क्रिया के योगमें—आ × इहि = एहि । ( आओ )
३. मर्यादा ( सीमा ) अर्थमें—आ × अम्बुधेः = आम्बुधेः ( समुद्रतक )
४. अभिविधि ( मर्यादाका प्रभेद'व्याप्ति' अर्थमें—आ × एकदेशात् = ऐकदेशात् ( एकदेश व्यापकर )

## सन्धि करो—

१. त्रिपुर × अरिः । महा + आलयः । अभि + इष्टम् । प्रति + ईक्षणम् । भानु + उदयः । तनू + उर्ध्वम् । पितृ + ऋणम् ।
२. देव + इन्द्रः । गण + ईशः । यथा + इति । उमा + ईशः । हित + उपदेशः । एक + ऊनविंशतिः । गङ्गा × उत्तरम् । महा + ऊरुः । शुभ्र + ऋषिः । ह्रस्व + लृकारः ।
३. जन + एकता । महा + ऐश्वर्यम् । जल + ओघः । सुखस्य + औपयिकम् ।
४. अव + एति । प्र + एधते । विश्व + ऊहः ।
५. प्र × ऋणोति । उप + ऋच्छत् ।
६. अव + एजते । उप + एजते । प्र + ओषति ।
७. का + ओम् । या + ओम् । अद्य + ओढा । कदा + ओढा । अव + एहि । अद्य + अश्यात् ।
८. दधि + अत्र । वस्तु + इदम् । वधू + आननम् । सुधी + ऊहितम् । मातृ + अर्थम् । गम्लृ + अर्थम् ।
९. चे + अनम् । लो + अनम् । चै + अकः । स्तौ + अकः । मुने + ए ।

गुरो + ए । के + एते । अचै + इ । अलौ + इ । गुरौ + उत्कः । हरौ + औत्सुक्यम् । व्ये + एते ।

१०. के + आसते । अस्मै + उद्धर । श्रियै + उद्यतः । द्वौ + अत्र । असौ + आदित्यः । हरे + इह । विष्णो + इह ।

११. वायो + अत्र । कवे + अव । विभो + अव । हरे + अत्र ।

१२. गो + अजिनम् । गो + ईशः । गो + उष्ट्रम् । गो + ओदनम् । गो + अक्षः गो + अञ्चौ । गो + अक्षु । गो + अग् ।

१३. गो + अश्वम् । गो + अजिनम् । गो + अञ्चा । गो + अक्षु ।

## विच्छेद करो—

१. शशाङ्कः । रत्नाकरः । लतान्तः । दवीव । लक्ष्मीशः । महीन्द्रः । क्षितीशः । विष्णूदयः । भूर्व्वम् । ऊरूद्भवः । गुरूहः :

२. महेन्द्रः । देवेशः । यथेति । महेश्वरः । व्याघ्रोत्पातः । इतोर्ध्वम् । महोष्णम् । विद्योनः । हिमर्त्तुः । देवर्त्तः । महर्कारः । तवल्कारः । अल्कारः ।

३. पञ्चैते । शुद्धैरावती । मैवम् । विद्यैश्वर्यम् । तवौदनः । चित्तौदास्यम् । महौचित्यम् ।

४. अपैति । अवैधते । विश्वौहः ।

५. प्रार्च्छन् उपार्णोति ।

६. प्रेषयति । अवोषति ।

७. अवेहि । रामेहि ।

८. अत्यव्यक्तः । हर्यागमनम् । नद्यम्बु । लक्ष्म्यागमनम् । मुन्युचितम् । इत्यूर्ध्वम् । सख्युपदेशः । नद्युष्णा । अत्यृजुः । देव्यृणम् । नह्येवम् । अव्यैरावती । लक्ष्म्येकता । पव्यैषमः । अध्योङ्कारः । अत्यौदरिकः (भूखसे व्याकुल) । नद्योघः । देव्यौदार्यम् । तन्वङ्गी । स्वागतम् । वध्वाचारः । चञ्च्वाघातः । साध्विदम् । धेन्वीरितः । सुभ्र्वीक्षः । वध्वैक्यम् । धेन्वोकः । जामात्रर्थम् । भ्रात्रागमनम् । कर्त्रिदम् । दुहित्रीहितम् । भ्रात्रुपकारः । प्रशास्त्रूर्ध्वम् । भ्रात्रेकान्तः । पित्रैश्वर्यम् । पित्रोदनम् । कर्त्रौत्सुक्यम् । लर्थम् । लानय ।

९. जयति । शयिष्यते । गृहमुदकम् । भूतये । अनयोः । रायौ । ग्लायति । मुनयागच्छ । सर्वस्मायिदम् । मायुः ( पित्त ) ग्लायेः । स्तवनम् । हविः ।

गवुत्सवः । गवैश्वर्यम् । स्मृतावौ । स्तावकः । स्मृतावा । श्रावयिष्यति । भावुकः । गवे । जनावौ ।

१०. ययिह । श्रियायुद्यतः । विष्णावुदिते ।

११. केपि । देवोपि । पण्डितोसौ ।

१२. गवायनम् । गवोद्धः ।

१३. गवेन्द्रः ।

१४. एहि मित्र ३ अत्र पठेव । आगच्छ राम ३ इह मैथिली पुष्पं सञ्चिनोति ।

१५. कवी इमौ । शम्भू आगच्छतः । बालिके अधीयाते ।

१६. अमी अश्नन्ति । अमू आस्ताम् ।

१७. अथो अपि । अहो आगतः ।

१८. आ एवं नु मन्यसे । उ उमेशः ।

## शुद्ध करो—

रामात्र एहि, विष्णूभौ, कवीमौ, मृताण्डः, दिगेशः, स्वेरः, उपरोक्तम्, दिवोकसः, अक्षोहिणी, प्रोढः, सुखर्तः, प्रैजते, केशवौर्ध्वम्, तवैदम्, प्रैषयति, रामैहि, उपैतः, प्रैपः, अवैहि, मालार्च्छति, प्रार्च्छकः, देवोजः, बालोषति मालेजते, रामेति, वेधसायोंनमः, विष्णवायोंनमः, वस्त्वुदकम्, दध्यिदम्, पित्रणम्, रयीशः, गविन्द्रः, भवुकः, देव अतति । हरौऽत्र, विष्णौऽत्र, चेऽनम् । गवै, चित्रगवाग्रम्, गो उष्ट्रम्, गो ईशः, गो उद्धः ।

—×—

## व्यञ्जन-सन्धि

व्यञ्जन वर्णके साथ व्यञ्जन अथवा स्वर वर्णके मेलेको 'व्यञ्जन—सन्धि' कहते हैं । यथा—तत् टीका = तट्टीका । तस्मिन् ‿ इति = तस्मिन्निति ।

### (१) स्तोःश्चुना श्चुः—

सकार और तवर्गके स्थानमें शकार और चवर्गके योग होनेपर ( आगे या पीछे रहनेपर ) दन्त्य सकारके स्थानमें तालव्य शकार और तवर्गके स्थानमें चवर्ग* होता है ।

*'शात्' सू० । शकारसे पर तवर्गको चवर्ग नहीं होता । यथा—विश्नः, प्रश्नः ।

उदाहरण—

रामस् + शेते = रामश्शेते । रामस् + चिनोति × रामश्चिनोति । तत् + शिवः = तच्छिवः ।

सत् + चित् = सच्चित् । तत् + छविः = तच्छविः । एतद् + जलम् = एतज्जलम् । शार्ङ्गिन् + जय = शार्ङ्गिञ्जय ! तत् + झनत्कारः = तज्झनत्कारः । याच् + ना = याच्ञा । यज् + नः = यज्ञः ।

## ( २ ) ष्टुना ष्टुः—

षकार या टवर्गके योगमें ( आगे या पीछे रहनेपर ) दन्त्य सकारके स्थानमें मूर्धन्य षकार और तवर्गके स्थानमें यथाक्रमेण टवर्ग*होता है ।

उदाहरण—

रामस् + षष्ठः = रामष्षष्ठ । रामस् + टीकते = रामष्टीकते ।

तत् + टीका = तट्टीका । अग्निचित् + ठकारः = अग्निचिट्ठकारः । सोमसुत् + डीनः = सोमसुड्डीनः । अद् + डति = अड्डति । चक्रिन् + ढौकसे = चक्रिण्ढौकसे । पेष् + ता = पेष्टा । अधिष् + थाता = अधिष्ठाता ।

## ( ३ ) झलां जशोऽन्ते—

पदान्तमें † स्थित 'झल्' प्रत्याहारके स्थानमें 'जश्' प्रत्याहार होता है ।

उदाहरण—

वाक् × ईशः = वागीशः । अच् + अन्तः = अजन्तः । षट् + विद्वांसः = षड्विद्वांसः । जगत् + ईशः = जगदीशः । तत् + धनम् = तद्धनम् । युध् + स्याम् = युद्स्याम् । अप् + भाण्डः = अब्भाण्डः ।

## ( ४ ) झयो होऽन्यतरस्याम्—

'झय्' प्रत्याहारके बाद याने ङ्–ञ्–ण्–न्–म्–को छोड़कर वर्गके किसी

---

*'न पदान्ताट्टोरनाम्' सू० । 'अनाम्-नवति-नगरीणामिति वाच्यम्' वा० । पदान्त टवर्गसे पर नाम् नवति और नगरी भिन्न शब्दके सकार और तवर्ग के स्थानमें ष्टुत्व नहीं होता । यथा— षट् सन्तः, षट् ते ।

†'झलां जश् झशि' सू० । यदि अपदान्तमें 'झल्' वर्णसे पर 'झश्' वर्ण हो तो 'झल्' के स्थानमें 'जश्' ( वर्गका तीसरा ) होजाता है । 'सु ध् ध् य् उपास्यः' ऐसी स्थिति में 'ध्' को 'द्' होकर सु द् ध् य् उपास्यः' ऐसा बनता है ।

भी वर्णके आगे 'ह' रहे तो उस वर्गके स्थानमें उसी वर्गका तृतीय वर्ण ( ग्-ज्-ड्-द्-ब् ) और 'ह' के स्थानमें क्रमसे उसी वर्गका चतुर्थ वर्ण ( घ्-झ्-ढ्-ध्-भ् ) विकल्पसे होता है।

उदाहरण—

वाक् + हरिः = वाग्घरि–वाग्हरिः। तत् + हितम् = तद्धितम्-तद् हितम्। तत् + हननम् = तद्धननम्-तद्हननम्। विपत् + हेतुः = विपद्धेतुः--विपद् हेतुः। अच् + ह्रस्वः = अज्झ्रस्वः–अज् ह्रस्वः। षट् + हलानि = षड्ढलानि षड्हलानि। अप् + हरणम् = अब्भरणम्—अब् हरणम्।

## ( ५ ) खरि च—

'खर्' परमें हो तो 'झल्' के स्थानमें 'चर्' ( क्-च्-ट्-त्-प् ) होता है।

उदाहरण—

१. उद् + थानम् = उत्थानम्। २. उद् + तम्भनम् = उत्तम्भनम्। ३. उद् + थापकः = उत्थापकः। दिग् + पालः। सम्पद् + कामः = सम्पत्कामः। विराड् + पुरुषः = विराट्पुरुषः।

## ( ६ ) तोर्लिः—

तवर्गका 'त्-द्-न्' अक्षरके बाद 'ल' रहे तो त्-द् के स्थानमें 'ल्' और 'न्' के स्थानमें सानुनासिक 'लँ' होता है।

उदाहरण—

तत् + लयः = तल्लयः। तद् + लीनः = तल्लीनः। विद्वान् + लिखति = विद्वाल्ँ लिखति।

## ( ७ ) यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा—

पदान्त 'यर्' से पर अनुनासिक वर्ण हो तो 'यर्' के स्थानमें विकल्पसे अपने वर्गका अनुनासिक वर्ण होजाता है।

नोट—वर्गका पञ्चम ( ङ्-ञ्-ण्-न्-म् ) वर्ण परमें रहनेसे पदके अन्त में विद्यमान वर्गका प्रथम वर्ण ( क्-च्-ट्-त्-प् ) के स्थानमें उसी वर्गका पञ्चम वर्ण और तदभावमें तृतीय वर्ण होता है। परन्तु प्रत्यय परमें रहनेपर ( 'प्रत्यये भाषायां नित्यम्' वा० से ) सिर्फ पांचवा वर्ण ही होता है।

उदाहरण—

दिक् + नागः = दिङ्नागः-दिग्नागः। षट् + मासाः—षण्मासाः--षड्-मासाः। एतत् + मुरारिः = एतन्मुरारिः--एतद्मुरारिः। अप् + मग्नः = अम्मग्नः-अब्मग्नः।

प्रत्ययपरे रहने पर—तत् + मात्रम् = तन्मात्रम् ( मात्रच् प्रत्ययान्त ) चित् + मयम् = चिन्मयम् ( मयट्प्रत्ययान्त। )

## ( ८ ) मोऽनुस्वारः—

व्यञ्जन वर्ण परमें रहनेपर पदके अन्तमें स्थित 'म्' के स्थानमें अनुस्वार होता है *।

उदाहरण—

हरिम् + वन्दे = हरिं वन्दे। पुष्पम् + सिञ्चति = पुष्पं सिञ्चति। गृहम् + गच्छति = गृहं गच्छति। ईश्वरं + भजति = ईश्वरं भजति।

## ( ९ ) नश्चाऽपदान्तस्य झलि—

'झल्' परे रहनेपर अपदान्त में स्थित 'न्' और 'म्' के स्थानमें अनुस्वार हो जाता है।

उदाहरण—

आक्रम् + स्यते = आक्रंस्यते। रम् + स्यते। रंस्यते। यशान् + सि = यशांसि। दन् + शनम् = दंशनम्।

***अपवाद--(क) 'मो राजि समः क्वौ'** 'क्विप्' प्रत्ययान्त राज्धातु परे होनेपर **'सम्'** के मकारके स्थानमें मकार ही आदेश होता है अर्थात् अनुस्वार नहीं होता। **यथा**—सम् + राट् = सम्राट।

(ख) **हे मपरे वा'**। मकार परक हकार परमें होतो मकारके स्थान में विकल्प से अनुस्वार होता है। **यथा**--किम् + ह्मलयति = किं ह्मलयति--किम् ह्मलयति।

(ग) **'यवलपरे यवला वा'** वा०। यकार, वकार और लकार परक हकारके पूर्व पदान्त मकार के स्थानमें विकल्पसे क्रमिक सानुनासिक यँ—वँ—लँ हो जाता है। यथा—किम् + ह्यः = कियँह्यः--किंह्यः। किम् + ह्वलयति = किवँह्वलयति--किंह्वलयति। किम् + ह्लादयति = किलँह्लादयति--किंह्लादयति।

(घ) **'नपरे नः'**—नकार परक हकार परे हो तो पदान्त मकार के स्थान में विकल्पसे नकार हो जाता है। **यथा**—किम् + ह्नुते = किन्ह्नुते--किंह्नुते।

## ( १ ) अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः—

पदके मध्यमें स्थित अनुस्वार के बाद जिस वर्गका वर्ण रहता है अनुस्वारके स्थानमें उसी वर्गका पंचम वर्ण होजाता है ।

उदाहरण—

आशं + कते = आशङ्कते । वां + छति = वाञ्छति । उत्कं + ठते = उत्कण्ठते । शां + तः = शान्तः । पं + फुल्यते = पम्फुल्यते ।

## ( ११ ) वा पदान्तस्य—

पदान्तमें स्थित अनुस्वारसे पर 'यय्' प्रत्याहारका कोई भी वर्ण हो तो अनुस्वारके स्थानमें परसवर्ण अर्थात् परवर्णके वर्गका पांचवां अक्षर और परमें य् – ल् – व् हो तो क्रमिक अनुनासिक विशिष्ट य्ँ–ल्ँ – व्ँ विकल्पसे होता है ।

उदाहरण—

१. त्वं × करोषि = त्वङ्करोषि-त्वं करोषि । पुष्पं × चिनोति + पुष्पञ्चिनोति-पुष्पं चिनोति । ऊर्ध्वं × डीयते = ऊर्ध्वण्डीयते-उर्ध्वं डीयते । धनं × ददाति = धनन्ददाति-धनं ददाति । पुस्तकं × पठति = पुस्तकम्पठति-पुस्तकं पठति ।

२. सं × यन्ता = सय्ँयन्ता-संयन्ता । यं × लोकम् = यल्ँलोकम् यंलोकम् । वशं × वदः = वशव्ँवदः-वशं वदः । सम् × वत्सरः = सव्ँवत्सरः—संवत्सरः ।

## ( १२ ) नश्छव्यप्रशान्—

'अम्' परक 'छव्' प्रत्याहार परे रहनेपर प्रशान् भिन्न नान्त पदके स्थानमें रु * आदेश होता है ।

नोट—'प्रशान्' शब्दको छोड़कर अन्यत्र यदि पदान्तमें 'न्' रहे और उसके बाद च्–छ् ट्–ठ्–त्–थ् रहे तो 'न्' को रुत्व होकर च्-छ्–ट् ठ्–त्–थ् के स्थान में क्रमसे श्च्-श्छ्-ष्ट्-ष्ठ्-स्त्-स्थ् तथा उसके पूर्व अनुनासिक अथवा अनुस्वार हो जाता है ।

---

* 'रु' होनेके पश्चात्—'अत्रानुनासिकः पूर्वस्य तु वा" इससे अनुनासिक हो जाता है अथवा "अनुनासिकात्परोऽनुस्वारः" से पूर्ण वर्ण को अनुस्वार का आगम होता है और "खरवसानयोर्विसर्जनीयः" से रेफको विसर्ग होजाता है । विसर्गके

उदाहरण—

गच्छन्+चकोरः = गच्छँश्चकोरः-गच्छंश्चकोरः। महान्+छेदः = महाँश्छेदः-महांश्छेदः। महान्+टीकाकारः = महाँष्टीकाकारः-महांष्टीकाकारः। महान्+ठक्कुरः = महाँष्ठक्कुरः-महांष्ठक्कुरः। चक्रिन्+त्रायस्व = चक्रिँस्त्रायस्व-चक्रिंस्त्रायस्व। क्षिपद्न्+थुत्कारः = क्षिपँस्थूत्कारः-क्षिपंस्थूत्कारः

## ( १३ ) नश्च—

नान्त पदसे पर दन्त्य सकारसे पूर्व विकल्पसे धकार आजाता है और धकारको चर्त्व तकार हो जाता है।

उदाहरण—

सन्+सः = सन्त्सः सन्सः। मतिमान्+सन्तरति = मतिमान्त्सन्तरति- मतिमान् सन्तरति।

## ( १४ ) शि तुक्—

पदान्त नकारसे पर तालव्य शकार हो तो नकारके आगे विकल्पसे तकार आ जाता है।

नोट—तकारका आगम होनेपर प्रथम सूत्रसे 'त्' को च् और 'न्' को श्चुत्व 'ञ्' होता है और तदनन्तर २० वां सूत्रसे शकारको विकल्पसे छकार होता है और छकार होनेपर चकारका विकल्पसे लोप * होजाता है।

उदाहरण

सन्+शम्भुः = सञ्छम्भुः-सञ्च्छम्भुः—सञ्च्शम्भुः—सञ्शम्भुः।

---

बाद—"विसर्जनीयस्य सः" से विसर्गके स्थानमे 'स' होता है तदनन्तर-सम्भावना रहनेपर कहीं श्चुत्व और कहीं ष्टुत्व होता है। इन सब कार्योंको ऊपर 'नोट' करके बतलाया गया है। याद रहे कि जहाँ कहीं किसी वर्णके परे किसी वर्णको 'रु' होगा वहाँ उपर्युक्त विसर्ग, सत्व और अनुनासिक अथवा अनुस्वार अवश्य होगा।

नोटः—'रु' के दो प्रकरण हैं। एक अष्टम अध्यायके इसी पादमें 'ससजुषो रुः' और दूसरा अष्टम अध्याय के तृतीय पाद के आरम्भका "मतुवसो रुः सम्बुद्धौ छन्दसि" से "कानाम्रेडिते" तक है। इस द्वितीय प्रकरणके सूत्रोंसे ही विहित 'रु' से पूर्व वर्णको अनुनासिक या अनुस्वार होता है। ऐसा समझना चाहिये।

*लोप विधायक सूत्र—"झरो झरि सवर्णे"—हल् से परे झर्‌का लोप हो सवर्ण झर के परे विकल्पसे।

## ( ३ ) तिङन्त-विचार—

प्रयोग कालमें धातुके उत्तर जो 'तिङ्' विभक्ति होती है; उस तिङ् विभक्तिके योगसे जो पद निष्पन्न होता है वह 'तिङन्त' कहलाता है।

### लट् लिट् लुट् लृट् लेट् लोट् लङ् लिङ् लुङ् लृङ्—

कालका ज्ञान एवं विधि आदिका अर्थज्ञान कराने के लिए धातु के बाद लडादि तिङ् विभक्तियां दश प्रकार की होती हैं। इनमें 'लेट्' का प्रयोग वेदमें होता है।

### १—वर्तमाने लट्—

वर्तमान क्रियावृत्ति धातु से लट् लकार होता है।

**नोट**—जिसमें क्रिया का प्रारम्भ हो उसे 'वर्तमान' कहते हैं। वर्तमान सामीप्य रहने पर भूत और भविष्यत् कालमें भी 'लट्' होता है। यथा-'इदानीमेव आगच्छामि' (अभी आया हूँ)। 'अयमहं गच्छामि' (मैं अभी जाऊंगा)। 'स्म' के योगसे भूत कालमें भी 'लट्' का प्रयोग होता है। यथा—'स पठतिस्म' (उसने पढ़ा)। यावत्' के योगसे भविष्यत् कालमें भी 'लट्' का प्रयोग होता है। यथा—'स यावत् नागच्छति' (वह जब तक नहीं आयगा)।

लकारके स्थानमें तिबादि विभक्तियां होती हैं (पृ०३०की टि० देखो) विभक्तियोंमें ३ पुरुष होते हैं-प्रथम, मध्यम और उत्तम। क्रियाके साथ युष्मद् या अस्मद् शब्दसे भिन्न शब्दोंके प्रयोग रहने पर प्रथम पुरुष, युष्मद् शब्दके प्रयोग रहने पर मध्यम पुरुष और अस्मद् शब्दके प्रयोग रहने पर उत्तम पुरुष होता है, तथा कर्ता का जो वचन रहे वही क्रिया का भी वचन होता है। यथा—
१. बालकः पठति। बालकौ पठतः। बालकाः पठन्ति। २. त्वं पठसि। युवां पठथः। यूयं पठथ। ३. अहं पठामि। आवां पठावः। वयं पठामः।

### २—परोक्षे लिट्—

भूत अनद्यतन और परोक्षार्थ वृत्ति जो धातु उससे 'लिट्' लकार होता है।

नोट—अनद्यतन कालके दो भेद हैं—भूत और भविष्यत्। पूर्व दिन की आधी रात (१२ बजे) तक जो क्रिया हुई हो वह भूत अनद्यतन और आगामी (आज) रातके बारह बजेके बाद जो क्रिया होने वाली हो वह भविष्यत् अनद्यतन (लुट्) की क्रिया कही जाती है। लक्षण यथा—'अतीताया रात्रेः पश्चार्धेन आगामिन्याः पूर्वार्धेन च सहितो दिवसोऽद्यतनः, तद्भिन्नोऽनद्यतनः।'

'परोक्ष' उसको कहते हैं जिसमें वक्ताका प्रत्यक्ष नहीं हो। एवं च सिद्ध यह हुआ कि 'परोक्ष' और 'अनद्यतन' भूत कालमें 'लिट्' का प्रयोग हो। यथा—'रामो बालिनं जघान। स्मरण रहे कि चेत्तविक्षेपमें तथा किसी भी हालत में स्वीकार नहीं करने पर प्रत्यक्ष ( उत्तम पुरुष) में भी 'लिट् का प्रयोग होता है। यथा—१. 'सुप्तोऽहं किल विललाप' २. 'नाऽहं कलिङ्गां जगाम।

३—अनद्यतने लुट्—

भविष्यत् अनद्यतन अर्थमें धातुसे लुट् लकार होता है।

४—लृट् शेषे च—

भविष्यत् अर्थमें धातुसे'लृट्'लकार होता है; क्रियार्थक्रिया रहे या न रहे।

नोट—एक क्रिया यदि दूसरी क्रियाके लिये हो रही हो तो उस क्रियाको 'क्रियार्थक क्रिया' कहते हैं। यथा—'पठितुं गच्छति' इति—'पठिष्यति'।

५—लोट् च—

विध्यादि अर्थोंमें धातुसे लोट् लकार होता है।

६—आशिषि लिङ्लोटौ—

आशीर्वाद अर्थ में धातुसे लिङ् और लोट्लकार होता है।

७—अनद्यतने लङ्—

अनद्यतन भूतार्थवृत्ति धातुसे 'लङ्' लकार होता है।

८—विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसम्प्रश्नप्रार्थनेषु लिङ्—

विधि, निमन्त्रण, आमन्त्रण, अधीष्ट, संप्रश्न और प्रार्थना अर्थोंमें धातुसे 'लिङ्' लकार होता है।

नोट—विध्यादि अर्थोंमें लोट्का भी विधान हो चुका है। अब यहाँ दोनों का स्पष्टीकरण इस प्रकार है—विधिः=प्रेरणम्; भृत्यादेर्निकृष्टस्य प्रवर्तनम्। जैसे—'भवान् वस्त्रं क्षालयतु, क्षालयेद्वा। निमन्त्रणं=नियोगकरणम्,आवश्यके श्राद्धभोजनादौ दौहित्रादेः प्रवर्तनम्। जैसे—'इह मातामहश्राद्धे दौहित्रादयो भवन्तः भुञ्जताम् वा भुञ्जीरन्। आमन्त्रणं=कामचारानुज्ञा। जैसे—मत्पुत्रोत्सवे भवान् आगच्छतु, आगच्छेद्वा। अधीष्टः=सत्कारपूर्वको व्यापारः। जैसे—मदात्मजं चन्द्रशेखरं गोपालं वा भवान् अध्यापयतु अध्यापयेद्वा। सम्प्रश्नः—सम्प्रधारणम्। जैसे—किं भोः व्याकरणं भवान् अधीयीत, उत तर्कम् ? प्रार्थनं = याच्ञा। यथा—भवान् मे फलं ददातु दद्याद्वा।

९—माङि लुङ्—

'माङ् उपपद रहने पर धातुसे लुङ् लकार होता है।

१०—लिङ् निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ –

भविष्यत् अर्थ में विद्यमान धातुसे हेतुहेतुमद्भावादि ( कार्यकारणभावादि ) 'अर्थमें 'लृङ्' लकार होता है, क्रियाकी अनिष्पत्ति यदि गम्यमान रहे।

११—लः कर्मणि च भावे चाऽकर्मकेभ्यः—सकर्मक धातुसे कर्म और कर्तामें तथा अकर्मक धातुसे भाव और कर्तामें लकार होता है।

नोट—१ कर्तृवाच्यमें कर्ता प्रथमान्त और कर्म द्वितीयान्त तथा क्रिया के पुरुष-वचन कर्ताके अनुसार प्रयुक्त होते हैं। यथा—'इन्दुमती पुष्पं चिनोति'। एवं कर्म वाच्यमें कर्ता तृतीयान्त और कर्म प्रथमान्त तथा क्रिया के पुरुष-वचन कर्मके अनुसार होते हैं। यथा—'गोपालेन वेदाः पठ्यन्ते'। एवं भाव वाच्यमें कर्ता कर्म वाच्यवत् तृतीयान्त होता है पर कर्म नहीं होता तथा क्रिया सदैव प्रथम पुरुष का एक वचनान्त ही होती है। यथा – 'अस्माभिः स्थीयते'। तथाहि-

'प्रयोगे कर्तृवाच्यस्य कर्तरि प्रथमा भवेत्।
द्वितीया कर्मणि तथा क्रिया कर्तृपदान्विता॥
प्रयोगे कर्मवाच्यस्य तृतीया स्यात्तु कर्तरि।
कर्मणि प्रथमा चैव क्रिया कर्मानुसारिणी॥
कर्माभावः सदा भावे तृतीया चैव कर्तरि।
प्रथमः पुरुषश्चैकवचनं च क्रियापदे॥'

१२—भावकर्मणोः—

भाववाच्य और कर्मवाच्य में लकारके स्थानमें आत्मनेपद होता है।

१३—सार्वधातुके यक्—

भाववाची और कर्मवाची सार्वधातुकके परे धातुसे 'यक् प्रत्यय होता है।

नोट—भाव क्रियाको कहते हैं। वह भावार्थक लकारसे अनूदित होता है। भावमें प्रत्यय करनेपर 'तिङ्' के साथ युष्मद् अस्मद् शब्द एकार्थवाचक नहीं होते, अतः धातुसे प्रथम पुरुष ही होता है। (कर्तामें प्रत्यय करनेपर तिङ् और युष्मद्-अस्मद् शब्द कर्तारूप एकार्थके वाचक होते हैं, अतः धातुसे मध्यम–उत्तम पुरुष होते हैं) तिङर्थ क्रियाके द्रव्यरूप न होनेसे द्वित्व, बहुत्व संख्याकी प्रतीति नहीं होती। इसलिये द्विवचन बहुवचन नहीं होते, किन्तु स्वाभाविक एकवचन ही होता

है। भावमें प्रत्यय होनेपर कर्ताके अनुक्त होनेसे कर्तासे तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—'त्वं भवसि' इस अर्थमे 'त्वया भूयते' इत्यादि।

फल और व्यापार धातुके अर्थ होते हैं—'फलव्यापारयोर्धातुः' व्यापारका आश्रय कर्ता और फलका आश्रय कर्म होता है। जिसका फल और व्यापार भिन्न २ आश्रयमें हो उसे सकर्मक कहते हैः—फलव्यधिकरणव्यापारवाचकत्वं सकर्मकत्वम्'। यथा—'देवदत्तः तण्डुलं पचति यहां विक्लित्ति रूप फल तण्डुलमें और पाकरूप व्यापार देवदत्तमे है, अतः 'पच्' धातुको सकर्मक समझना चाहिए। जिसका फल और व्यापार एक ही आश्रयमें हो उसे अकर्मक कहते हैं—फलसमानाधिकरणव्यापारवाचकत्वमकर्मकत्वम्'। यथा—'गोपालः शेते' यहां विश्राम रूप फल और चक्षुर्निमीलनादि रूप व्यापार भी गोपालमें हैं, अतः 'शीङ्' धातु अकर्मक है।

[सामान्यनियमः—साकांक्षित क्रिया 'सकर्मक', यथा—पठति, खादति आदि २। क्या पढ़ता है ? क्या खाता है ?। एवं निराकांक्षित क्रिया'अकर्मक, यथा—जागता है हंसता है। यहां क्या जागता है, क्या हंसता है,इत्यादि आकांक्षा ही नहीं उठती।]

विशेष नियम—

'धातोरर्थान्तरे वृत्तेर्धात्वर्थेनोपसंग्रहात्।
प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणोऽकर्मिका क्रिया'॥

यहां पर प्रत्येक वाक्यका अर्थ इस प्रकार है—

१. सकर्मक धातु यदि अर्थान्तर (अकर्मक क्रियारूप अर्थान्तर) को कहने लगे तो' वह अकर्मक हो जाती है। यथा 'भारं वहति=प्रापयति' यहां प्रापणार्थक 'वह' धातु सकर्मक है, परन्तु यही अर्थान्तर (स्यन्दतेरूप अर्थ) में प्रवृत होकर कहीं अकर्मक होती है। यथा 'नदी वहति=स्यन्दते-प्रस्रवति'।

२. यदि कर्मका धात्वर्थ से उपसंग्रह हो जाय तो धातु अकर्मक हो जाती है। यथा 'जीवति' नृत्यति' यहां 'जीव' का प्राणधारण करना और 'नृत' का अङ्गविक्षेप करना अर्थ है। परन्तु दोनों जगह प्राण और अङ्ग रूप कर्मका धात्वर्थ में ही अन्तर्भाव हो जाता है अतः ये दोनों धातु सकर्मक नहीं होते।

३. कहीं प्रसिद्ध कर्म रहने पर भी धातु अकर्मक हो जाती। है यथा 'मेघो'

वर्षति' अर्थात् मेघो जलं वर्षति। यहां पर जलरूप कर्म प्रसिद्ध है, क्योंकि मेघ जल ही वर्षाता है आग वगैरह नहीं। इसलिये धातु अकर्मक कही जाती है।

४. कर्मकी अविवक्षा करने पर भी धातु अकर्मक हो जाती है, यथा—'हितान्न यः संशृणुते स किं प्रभुः' ( हितात् हितपुरुषात् यः न संशृणुते= स्वहितं न मन्यते, स किं प्रभुः, कुत्सित इत्यर्थः ) यहां पर स्वहितरूप कर्मकी अविवक्षा करने पर धातु अकर्मक हो जाती है।

'अकर्मकोप्युपसर्गवशात्सकर्मकः' —अकर्मक धातु भी उपसर्गवशात् सकर्मक हो जाती है। यथा–'अनुभूयते आनन्दश्चैत्रेण' इत्यादि। यहां अनुपूर्वक भूधातु अनुस्वार्थक होनेसे सकर्मक हो गया और उससे कर्ममें भी प्रत्यय सिद्ध हुआ : कर्म उक्त होनेपर कर्मसे प्रथमा और कर्ता अनुक्त होनेपर कर्तासे तृतीया विभक्ति होती हैं। एवं कर्मके एकवचन रहनेपर क्रिया प्रथम पुरुषके एकवचन, द्विवचन रहनेपर द्विवचन और बहुवचन रहनेपर बहुवचन होती है। केवल युष्मद् कर्म रहनेपर मध्यम पुरुषकी और अस्मद् कर्म रहनेपर उत्तम पुरुषकी क्रिया होती है। यथा—गोपालेन आनन्दः अनुभूयते, गोपालेन आनन्दौ अनुभूयेते गोपालेन आनन्दाः अनुभूयन्ते। एवं गोपालेन त्वम् अनुभूयसे, गोपालेन युवाम् अनुभूयेथे, गोपालेन यूयम् अनुभूयध्वे। गोपालेन अहम् अनुभूये, गोपालेन आवाम् अनुभूयावहे, गोपालेन वयम् अनुभूयामहे।

( इसीप्रकार अन्यत्र भी समझना )।

नोट—अकर्मक धातु ण्यन्त होनेपर भी सकर्मक हो जाता है और सकर्मक होनेपर उससे कर्ममें भी प्रत्यय होने लगता है तथा कर्मानुसार क्रिया होती है। यथा कर्तामें–गोपालः भवति चन्द्रशेखरः तं प्रेरयति, इति चन्द्रशेखरः गोपालं भावयति। कर्ममें–चन्द्रशेखरेण गोपालः भाव्यते, गोपालौ भाव्येते गोपालाः भाव्यन्ते। एवं—चन्द्रशेखरेण त्वं भाव्यसे, युवां भाव्येथे, यूयं भाव्यध्वे। अहं भाव्ये, आवाम् भाव्यावहे, वयम् भाव्यामहे।

द्विकर्मक धातुओंके किस कर्ममें लकार होगा इसकी व्यवस्था निम्न है:—

'गौणे कर्मणि दुह्यादेः प्रधाने नीहृकृष्वहाम्।
बुद्धिभक्षार्थयोः शब्दकर्मकाणां निजेच्छया॥
प्रयोज्यकर्मण्यन्येषां ण्यन्तानां लादयोः मताः॥

अर्थात् दुह्, याच्, पच्, दण्ड, रुधि, प्रच्छि, चि, ब्रू, शासु, जि, मन्थ, मुष् इन धातुओं के ( अकथितञ्चेति सूत्रविहित ) गौणकर्ममें लकार होता है। ( इसलिये गौण कर्मसे ही प्रथमा विभक्ति होती है,यथा 'गौर्दुह्यते पयः'। नी, हृ, कृष्, तथा वह धातुओंके ( 'अकथितञ्च' से भिन्न सूत्रविहित ) प्रधान कर्ममें लकार होता है, ( इस लिये प्रधान कर्मसे प्रथमा विभक्ति होती है) यथा 'अजा ग्रामं नीयते'। बुद्धयर्थक, भक्षार्थक, और शब्दकर्मक धातुओंके ( 'गतिबुद्धि' सूत्रविहित गौण या तदतिरिक्त सूत्रविहित प्रधान ) दोनों कर्मोंमें स्वेच्छासे लकार होता है ( इसलिये प्रधानाऽप्रधान उभय कर्मोंसे प्रथमा विभक्ति होती है ) यथा-'बोध्यते माणवकं धर्मः, माणवको धर्मम्' इति वा। अन्येषां--पूर्वोक्तोंसे अन्य अर्थात् पयन्त जो गत्यर्थक, अकर्मक तथा 'हृक्रोरन्यतरस्याम्' इस सूत्रोपात्त हृञ् और कृञ् धातुओंके प्रयोज्य कर्ममें लकार होता है ( अतः प्रयोज्य कर्मसे प्रथमा विभक्ति होती है ) यथा--मासमास्यते माणवकः, हार्यते कार्यते वा भृत्यः कटं गोपालेन।

१४--कर्मवत्कर्मणा तुल्यक्रियः—

कर्मस्था ( कर्ममें वर्तमान ) जो क्रिया उसके समान ही क्रिया है जिसकी ऐसा जो कर्ता, वह कर्मवत् हो, इससे यगादि होते हैं। ( जहां कर्ममें क्रियाकृत विलक्षणता दिखाई पड़े वहां कर्मस्था क्रिया होती है। जैसे पके ओदनमें। )

नोट—कर्म ही यदि कर्ता हो अर्थात् क्रियाका कर्तृत्व यदि कर्ममें आरोपित हो तो 'कर्म कर्ता' हो जाता है और प्रायः सकर्मक सभी धातु अकर्मक हो जाते हैं, इसलिये भाव और कर्ता में लकार होता है। भाव वाच्य में कर्म कर्ता से तृतीया हो जाती है। जैसे– भिद्यते काष्ठेन' इत्यादि और कर्तृवाच्यमें कर्म-कर्तासे प्रथमा विभक्ति होती है. अन्य कर्म पद नहीं रहता तथा क्रियाका रूप कर्मवाच्यकी क्रियाके तुल्य होता है। यथा –'काष्ठं भिद्यते स्वयमेव'। कार्य करनेके समय जो 'कर्मकारक' कर्ताके सुखकर निजगुणोंसे स्वयं ही सिद्ध होता है, उसे 'कर्मकर्ता' कहते है। कहा भी है:--

'क्रियमाणं तु यत् कर्म स्वयमेव प्रसिध्यति।
सुकरैः स्वैर्गुणैः कर्तुः 'कर्मकर्ते'ति तद्विदः॥'

———

## ( ४ ) कृदन्त-विचार—

'कृत्' प्रत्यय धातुके अन्तमें प्रयुक्त होते हैं और उनके योगसे बने शब्द 'कृदन्त' कहलाते हैं। कर्तृवाच्यमें कृदन्त की क्रिया कर्ताका विशेषण और कर्म वाच्यमें कर्मका विशेषण होती है तथा भाववाच्यमें नपुंसकलिंगका एक वचनान्त होती है। यथा—

कर्तृवाच्य—स अस्मान् उक्तवान्।

कर्मवाच्य—तेन वयमुक्ताः।

भावाच्य—तेन उक्तम्।

कृदन्तके निम्न मुख्य पांच प्रत्ययों पर ध्यान दो--

१. तव्य-अनीयर्—इनके प्रयोगमें कर्तासे तृतीया अथवा षष्ठी विभक्ति होती है। सकर्मक धातुसे ये प्रत्यय होनेपर तीनों लिङ्ग और तीनों वचन होते हैं, और अकर्मक धातुसे होनेपर केवल नपुंसक लिंग और एक वचन ही प्रयुक्त होते हैं। यथा—'तेन ( तस्य वा ) पाठः पठितव्यः'। त्वयेदं कर्तव्यम्, करणीयं वा' 'तेन आसितव्यम्'। प्रायः 'विधि' अर्थमें ही इसका प्रयोग होता है।

२. क्त—'क्त' प्रत्यय भूतकालमें होता है और 'क्त' प्रत्ययान्त क्रिया के कर्तासे तृतीया और कर्मसे प्रथमा विभक्ति होती है तथा कर्मके लिंगके अनुसार ही क्तप्रत्ययान्त पदका लिंग होता है। जैसे--तेन माला निर्मिता। मया फलं भक्षितम्'। अकर्मक धातुसे भावमें 'क्त' प्रत्यय प्रायः नपुंसक लिंगमें होता है। जैसे--मया हसितम्। कुछ धातु ऐसी भी हैं जिनसे 'क्त' प्रत्यय कर्ता में भी होता है। जैसे—गत्यर्थक अकर्मक, श्लिष, शीङ, स्था, आस, वस, जन, रुह और जॄ, धातु। उदाहरण यथा—'वनं गतो रामः'। इत्यादि।

३. क्तवतु--'क्तवतु' प्रत्यय भी भूतकालमें होता है, परन्तु यह कर्तामें ही होता है और कर्तृवाच्यके अनुसार कर्ता और कर्मसे विभक्तियां भी होती हैं। जैसे--'अहं पुस्तकं पठितवान्। तौ पुस्तकं पठितवन्तौ'।

४. क्त्वा—जब एक क्रियाके बाद दूसरी क्रिया की जाती है तब प्रथम कालिक क्रियासे 'क्त्वा' प्रत्यय किया जाता है और क्त्वा प्रत्ययान्त क्रिया अव्यय

रूपसे प्रयुक्त होती है तथा कर्मआदि मुख्य (द्वितीय) क्रियाके अनुसार ही होते हैं। यथा—'शत्रून् जित्वा निवर्तते रामः'। 'क्त्वा' प्रत्ययान्त क्रियाके पूर्व यदि कोई उपसर्ग रखा जाय तो 'क्त्वा' के स्थान पर 'य' हो जाता है। जैसे—विजित्य, निहत्य, आदि।

५. तुमुन्—जब एक क्रिया करनेके लिये दूसरी क्रिया की जाती है, तब प्रथम क्रियासे 'तुमुन्' प्रत्यय होता है और तुमुन्प्रत्यान्त अव्यय हो जाता है। 'तुमुन्' प्रत्ययान्त क्रियाके कर्मादि प्रथम क्रियाके साथ संबद्ध होते हैं। परन्तु कर्ताका संबन्ध मुख्य क्रियासे ही होता है।

जैसे—'इन्द्रियाणि जेतुमुपक्रमते'॥

---

## (५) संख्याओंका गणनाक्रम—

| | | |
|---|---|---|
| १ =एकम् | ९ =नव | १८ =अष्टादश[3] |
| २ =द्वे | १० =दश | १९ { ऊनविंशतिः<br>एकोनविंशतिः<br>एकान्नविंशतिः[4]<br>एकाद्नविंशतिः |
| ३ =त्रीणि | ११ =एकादश | २० =विंशतिः |
| ४ =चत्वारि | १२ =द्वादश[1] | २१ =एकविंशतिः |
| ५ =पञ्च | १३ =त्रयोदश[2] | २२ =द्वाविंशतिः |
| ६ =षट् | १४ =चतुर्दश | २३ =त्रयोविंशतिः[5] |
| ७ =सप्त | १५ =पञ्चदश | |
| ८ { अष्टौ<br>अष्ट | १६ =षोडश | |
| | १७ =सप्तदश | |

(१,३) 'द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः'=द्विशब्दस्य अष्टन् शब्दस्यच संख्यावाचके उत्तर पदे परे आत्स्यात्, न तु बहुव्रीहौ, अशीतिपरे चेत्यर्थः। बहुव्रीहौनिषेधात् द्वौ वा त्रयो वेति विग्रहे 'संख्याव्यये'ति बहुव्रीहो द्वित्राः' इत्यत्र आत्वं न भवति। अशीतिपरे आत्वन्नेत्यस्योदाहरणन्तु अनुपदमेव 'द्व्यशीति इतिवक्ष्यामः'। (४) एकेन न विंशतिः इतिविग्रहः। 'एकादिश्चैकस्य चादुक' इतिनञः प्रकृतिभावे अदुगागमेच दीर्घे अनुनासिको विकल्पः। (२,५) त्रेस्त्रयः'=प्राक्शतात् संख्याशब्दे उत्तरपदे परतः त्रि शब्दस्य त्रयस्आदेशः स्यात् नतुबहुव्रीहौ, अशीतिपरे चेत्यर्थः। एवञ्च त्रयसादेशे रुत्वे

२४=चतुर्विंशतिः
२५=पञ्चविंशतिः
२६=षड्विंशतिः
२७=सप्तविंशतिः
२८=अष्टाविंशतिः
२९ { ऊनत्रिंशत् / एकोनत्रिंशत्
३०=त्रिंशत्
३१=एकत्रिंशत्
३२=द्वात्रिंशत्
३३=त्रयस्त्रिंशत्
३४=चतुस्त्रिंशत्
३५=पञ्चत्रिंशत्
३६=षट्त्रिंशत्
३७=सप्तत्रिंशत्
३८=अष्टात्रिंशत्
३९ { ऊनचत्वारिंशत् / एकोनचत्वारि०
४०=चत्वारिंशत्
४१=एकचत्वारिंशत्
४२ { द्वाचत्वारिंशत् / द्विचत्वारिंशत्
४३ { [३]त्रयश्चत्वारिंशत् / त्रिचत्वारिंशत्
४४=चतुश्चत्वारिंशत्
४५=पञ्चचत्वारिंशत्
४६=षट्चत्वारिंशत्

४७=सप्तचत्वारिंशत्
४८ { [३]अष्टाचत्वारिंशत् / अष्टचत्वारिंशत्
४९ { ऊनपञ्चाशत् / एकोनपञ्चाशत्
५०=पञ्चाशत्
५१=एकपञ्चाशत्
५२ { द्विपञ्चाशत् / द्वापञ्चाशत्
५३ { त्रयःपञ्चाशत् / त्रिपञ्चाशत्
५४=चतुःपञ्चाशत्
५५=पञ्चपञ्चाशत्
५६=षट्पञ्चाशत्
५७=सप्तपञ्चाशत्
५८ { अष्टापञ्चाशत् / अष्टपञ्चाशत्
५९ { ऊनषष्टिः / एकोनषष्टिः
६०=षष्टिः
६१=एकषष्टिः
६२ { द्विषष्टिः / द्वाषष्टिः
६३ { त्रयष्षष्टिः / त्रिषष्टिः
६४=चतुःषष्टिः
६५=पञ्चषष्टिः
६६=षट्षष्टिः

६७=सप्तषष्टिः
६८ { अष्टाषष्टिः / अष्टषष्टिः
६९ { ऊनसप्ततिः / एकोनसप्ततिः
७०=सप्ततिः
७१=एकसप्ततिः
७२ { द्विसप्ततिः / द्वासप्ततिः
७३ { त्रयःसप्ततिः / त्रिसप्ततिः
७४=चतुःसप्ततिः
७५=पञ्चसप्ततिः
७६=षट्सप्ततिः
७७=सप्तसप्ततिः
७८ { अष्टासप्ततिः / अष्टसप्ततिः
७९ { ऊनाशीतिः / एकोनाशीतिः
८०=अशीतिः
८१=एकाशीतिः
८२=द्व्यशीतिः[४]
८३=त्र्यशीतिः[५]
८४=चतुरशीतिः
८५=पञ्चाशीतिः
८६=षडशीतिः
८७=सप्ताशीतिः
८८=अष्टाशीतिः[६]

---

उत्वे च गुणः। (१-३) 'विभाषा चत्वारिंशत्प्रभृतौ सर्वेषाम्' द्वि-अष्टनः-त्रेश्च

प्रागुक्तम् (द्वि-अष्टनोरात्वं, त्रिशब्दस्य त्रयसादेशश्च) वा स्यात् चत्वारिंशदादौ परे इत्यर्थः ।

(४-६) 'द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः' इति सूत्रे, 'त्रेस्त्रयः' इति सूत्रे च न तु

८९ { ऊननवतिः / एकोननवतिः
९० = नवतिः
९१ = एकनवतिः
९२ { द्वानवतिः / द्विनवतिः
९३ { त्रयोनवतिः / त्रिनवतिः
९४ = चतुर्णवतिः
९५ = पञ्चनवतिः
९६ = षण्णवतिः
९७ = सप्तनवतिः
९८ { अष्टानवतिः / अष्टनवतिः
९९ { नवनवतिः / ऊनशतम् / एकोनशतम्
१०० = शतम्
१०१ = एकशतम्[1]
१०२ = द्विशतम्[2]
१०३ = त्रिशतम्[3],

इत्यादि ।

अथ संख्यायाः कुत्र विश्राम इत्याह—

"एकं दश शतञ्चैव सहस्रमयुतं तथा ।
लक्षञ्च नियुतञ्चैव कोटिरर्बुदमेव च ॥
वृन्दं खर्वो निखर्वश्च शङ्खः पद्मश्च सागरः ।
अन्त्यं मध्यं परार्द्धञ्च दशवृद्ध्या यथाक्रमम्[4] ॥"

---

अशीत्या वियुक्तत्वात् द्व्यष्टन्शब्दयोरात्वं, त्रिशब्दस्य त्रयसादेशश्चात्र न भवत इत्यवधेयम् ।

(१) एकञ्च शतञ्चेति समाहारद्वन्द्वः । (२-३) द्वे च शतञ्च, त्रीणि च शतं च इति समाहारद्वन्द्वः।'द्व्यष्टनः' इति सूत्रे 'त्रेस्त्रयः' इति सूत्रे च प्राक् शतादिति वक्तव्यम्' इत्युक्तत्वात् शतशब्दे परे द्विशब्दस्य आत्वं, त्रिशब्दस्य त्रयसादेशो न भवतीति । कर्मधारये तु 'द्विशतम्' इत्यस्य २००, 'त्रिशतम्' इत्यस्य ३०० इत्यर्थो भवतीति दिक् । (४) एतत् संख्याक्रमो नेदानीं व्यवहारे दृश्यते ।

—: * :—

| | |
|---|---|
| एकम् = एकाई | .... १ |
| दश = दहाई | .... १० |
| शतम् = सैकड़ा | .... १०० |
| सहस्रम् = हजार | .... १००० |
| दशसहस्रम् = दश हजार | ... १०००० |
| लक्षम् = लाख | ... १००००० |
| दशलक्षम् = दस लाख | .... १०००००० |
| कोटिः = कड़ोर | ... १००००००० |
| दशकोटिः = दश करोड़ | ... १०००००००० |
| अर्बुदम = अरब | ... १००००००००० |
| दशार्बुदम् = दश अरब | ... १०००००००००० |
| खर्वः = खरब | .... १००००००००००० |
| दशखर्व = दश खरब | ... १०००:००००००००० |
| नीलम् = नील | ... १००००००००००००० |
| दशनीलम् = दश नील | .... १०००००००००००००० |
| पद्म = पदुम | .... १००००००००००००००० |
| दशपद्म = दश पदुम | ... १०००००००००००००००० |
| शंखः = शंख | .... १००००००००००००००००० |
| महाशंख = दश शंख | .... १०००००००००००००००००० |

## ( ६) गुप्ताऽशुद्धिप्रदर्शनम्

[१] पतिना रक्षिता[२] सर्वा[३] दारा भवति[४] शोभना[५]
सर्वा[६] विधिगृह्णानां[७] सा[८] करोति[९] मतिना[१०] मुदा ।। १ ।।
ते[११] गृहः[१२]कुत्र[१३] मित्रा३स्ति द्रक्षिष्यामि[१४][१५]सखेरह[१६] ।

१. पत्या । पति शब्द को समास में ही घिसंज्ञा होने से नाभाव नहीं होता ।
२. रक्षिताः । दारशब्द के 'दाराः पुंसि च भूम्नि एव' इस नियम से पुंल्लिङ्ग और नियत बहुवचनान्त होनेसे उसके विशेषण 'रक्षित शब्द भी वैसा होगा ।
३. सर्वे । दारशब्दका विशेषण होनेसे सर्वशब्द भी पुंलिङ्ग बहुवचनान्त होगा ।
४. भवन्ति । दाररूप कर्ता के अनुसार भवनक्रिया से बहुवचन होगा ।
५. शोभनाः । पूर्वोक्तनियमानुसार दारविशेषण शोभन से भी बहुवचन होगा ।
६. सर्वम् । 'क्यन्तो घुः' इसलिङ्गानुशासन क्रम से किप्रत्ययान्त विधि शब्द के पुंल्लिङ्ग होने से उसका विशेषण सर्व शब्द भी पुंलिङ्ग होगा ।
७. गृह्णाणाम् । 'अट्कुप्वाङ्' से णत्व हो जायगा ।
८. ते । तत् शब्द प्रस्तुत बुद्धिविषय के ग्राहक होने के कारण उपस्थित दारा अर्थ का बोधक होने से पुंलिङ्ग बहुवचनान्त होगा ।
९. कुर्वन्ति । कर्तृवाच्य में कर्त्ता के अनुसार क्रिया में वचन और पुरुष की व्यवस्था होने से यहाँ बहुवचनान्त होगा ।
१०. मत्या । स्त्रीलिङ्ग में नाभाव का निषेध है अतः ना आदेश नहीं होगा ।
११. तव । 'अनुदात्तं सर्वमपादादौ' ऐसा सूत्र है अतः यहाँ पादके आदिमें रहनेसे तव को ते आदेश नहीं होगा ।
१२. गृहम् । "गृहाः पुंसि च भूम्न्येव" इस नियम से एकत्व संख्या अर्थ में गृह शब्द से नपुंसक में एकवचन होना ही समुचित है ।
१३. मित्र ३ ! अस्ति । सम्बोधन में प्लुत होनेसे प्रकृतिभाव होगा ।
१४. द्रक्ष्यामि । दृश्धातुको अनिट् होनेसे लृट् में स्य प्रत्ययको इट् नहीं होगा ।
१५. सख्युः । सखि शब्द को घिसंज्ञाका निषेध होनेसे "घेर्ङिति" से गुण न होकर यण् और "ख्यत्यात्परस्य" इस सूत्रसे उत्व हो जायगा ।
१६. अहम् । हल्के परे न होनेसे "मोऽनुस्वारः नहीं होगा ।

विहित्वा[1] सर्वकार्यानि[2] विप्र[3] दद्यां बहुं[4] धनम् ॥२॥
प्रभुक्त्वा[5] त्वं गृहेगाद्य[6] आगतो[7] सखिना[8] सह ।
[9] भ्रातर्त्वदीयमित्रोऽत्र[10] नागत[11] केन हेतुना ॥ ३ ॥
तव[12] नार्क गमिष्येऽहं[13] नोचेत् प्रेमस्य[14] बन्धने[15] :
मरिष्ये[16] नात्र संदेहस्त्यजिष्यामि[17] असू[18] निजम् ॥४॥

१. विधाय । 'समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप्' से क्त्वा का ल्यप् हो जानेपर तकरादिके परमें नहीं रहनेसे 'दधातेर्हिः' से हि आदेश नहीं होगा ।
२. कार्याणि । रेफ के उत्तर नकार को 'अट्कुप्वाङ्' से णकार हो जायगा ।
३. विप्राय । दाधातु के योग में सम्प्रदान संज्ञा होकर चतुर्थी हो जायगा ।
४. बहु । धन शब्दके विशेषण होनेसे बहुसे भी नपुंसकत्व होगा ।
५. प्रभुज्य । 'समासेऽनञ्पूर्वे' से ल्यप हो जायगा ।
६ गृहात् । अपाय अर्थ भासित होनेपर ध्रुवने अपादानमें पञ्चमी हो जाती है ।
७. आगतः । 'वा शरि' इस सूत्रसे शर् परे रहने पर विकल्प से विसर्गको विसर्ग हो जाता है । पक्षान्तरमें विसर्गको सकार हो जायगा ।
८. सख्या । सखि शब्द को घिसंज्ञा नहीं होती अतः टाको ना नहीं होगा ।
९. भ्रातस्त्वदीयम् । "विसर्जनीयस्य सः" से विसर्ग को सकार हो गया ।
१०. मित्रम् । सखिवाचक मित्रशब्द नपुंसक ही माना गया है ।
११. नागतम् । नपुंसक मित्र का विशेषण होने से नपुंसक ही होगा ।
१२. त्वया । सहार्थवाचक शब्दके योगमें 'सहयुक्तेऽप्रधाने' से तृतीया होगी ।
१३. गमिष्यामि । गम्धातु परस्मैपदी है अतः तङ् नहीं होगा ।
१४. प्रेम्ण प्रेमन् शब्द नकारान्त है इस लिये अदन्तत्व के अभाव होने से 'टाङसिङसामिनात्स्याः' इस सूत्र से ङस् को स्य आदेश नहीं होगा ।
१५. बन्धनात् । हेतु अर्थ में 'हेतौ' इस सूत्र से पञ्चमी हो जाती है ।
१६. मरिष्यामि । मृधातु को लुङ् लिङ् और शित्प्रत्यय में 'म्रियतेर्लुङ्लिङोश्च' इस सूत्र से आत्मने पद होने से लृट् में परस्मैपद ही होगा ।
१७. त्यक्ष्यामि । त्यज् धातुको अनिट् होने से इडागम नहीं हुआ ।
१८. असून् । असु शब्द बहुवचनान्त है । ( पुंसि भूम्न्यसवः प्राणाः'
१९. निजान् । बहुवचनान्त असु के विशेषण होने से बहुवचनान्त होगा ।

वर्त्मेनानेन[१] गच्छन्तः कर्मं[२] कुर्वन्ति ये नरः[३] ।
नमस्कृत्वा[४] प्रभुं यान्ति मरित्वा[५] ते न संशयः ॥ ५ ॥
गुरुणा[६] श्रुतिमधीते नाधीती शब्दानुशासनम्[७] ।
न्यायशास्त्रमधीयन्तो[८] नो बिभ्यन्ति[९] केनचित्[१०] ॥ ६ ॥
ये नो ददन्ति[११] नो भुङ्क्ते[१२] पुनर्रमन्ति[१३] योषितैः[१४] ।

१. वर्त्मना । वर्त्मन् शब्द नान्त है अतः टाको इन आदेश नहीं हुआ ।

२. कर्म । कर्मन् शब्द नकारान्त नपुंसक है इसलिए "स्वमोर्नपुंसकात्" से अम् विभक्ति का लुक् होकर नकार का भी लोप हो जायगा ।

३. नराः । नर शब्द को अदन्त होने से जस् विभक्ति में 'प्रथमयोः' से दीर्घ हो जाता है । ऋकारान्त नृ शब्द के ग्रहण पक्ष में 'नरः' का प्रयोग ठीक ही है ।

४. नमस्कृत्य । गति संज्ञक नमः शब्द के साथ "कृत्वा" को "कुगतिप्रादयः" से समास होने पर "समासेऽनञ्पूर्वे" से क्त्वा को ल्यप् हो जायगा ।

५. मृत्वा । मृधातु अनिट् है इसलिये इडागम नहीं होगा और कित् होने से "क्ङिति च" से गुण का निषेध भी हो जायगा ।

६. गुरोः । "आख्यातोपयोगे च" से नियम पूर्वक जिससे विद्या ग्रहण करें उससे अपादान संज्ञा द्वारा पञ्चमी हो जाती है ।

७. शब्दानुशासने । "क्तस्येन्विषयस्य कर्मण्युपसंख्यानम्" से सप्तमी होगी ।

८. अधीयानः । इङ् धातु आत्मनेपदी है इसलिये शानच् प्रत्यय होगा ।

९. बिभ्यति । भीधातु अभ्यस्त संज्ञक है इसलिये 'अदभ्यस्तात्" । से झि प्रत्यय का अत् आदेश हो जायगा ।

१०. कस्माच्चित् । भयार्थक धातु के योग में "भीत्रार्थानां भयहेतुः" से भय के हेतु वाचक शब्द के अपादान संज्ञा द्वारा पञ्चमी हो जाती है

११. ददति । दाधातु भी अभ्यस्त संज्ञक है अतः अदादेश होगा ।

१२. भुञ्जते । कर्ता के बहुत्व होने से बहुवचनकी क्रिया होगी ।

१३. पुनारमन्ते । रम् धातु आत्मनेपदी है इसलिये झप्रत्यय का अन्त आदेश होकर "रोरि" इस से रेफ का लोप होने पर दीर्घ हो जायगा ।

१४. योषिद्भिः । योषित् शब्द तकारान्त है अतः ऐसा देश नहीं होगा ।

जहित्वा[1] सर्वं ते जान्ति[2] जगतेऽस्मिन्[3] विनिन्दितः ॥ ७ ॥
सन्धिस्त्वया न कर्तव्या[4] महती[5] रिपुणा सह ।
प्राप्ते[6] विपत्तौ धीरत्वं नो जहन्ति[7] महज्जनाः[8] ॥ ८ ॥
फले इमेऽतिमधुरे[9] बाला जक्षन्ति[10] हर्षिताः[11] ।
क्रीडन्ते[12] च अहोरात्रं[13] रोदन्ति[14] न कदाचनः[15] ॥ ९ ॥

---

१. हात्वा । क्त्वा प्रत्यय आर्धधातुक है इसलिये श्लु प्रत्यय नहीं होने से द्वित्व नहीं होगा ।

२. यान्ति । या धातु यकारादि है इसलिये जकारादी अशुद्ध है ।

३. जगति । जगत् शब्द तान्त है अतः ङिविभक्ति में गुण नहीं होगा ।

४. कर्तव्यः । सन्धि शब्द पुंल्लिङ्ग है अतः उसका विशेषण पुंल्लिङ्ग ही होगा

६. प्राप्तायाम् । विपत्तिशब्द 'क्तिन्नन्तं स्त्रियाम्' इस नियमसे स्त्रीलिङ्ग है। अतः उसका विशेषण होनेसे यह भी स्त्रीलिङ्ग हो जायगा ।

७. जहति । 'अदभ्यस्तात्' से झिप्रत्ययको अत् आदेश होगा ।

८. महाजनाः । महत् शब्दको 'आन्महतः से आत्व होगा ।

९. इमे अतिमधुरे । 'ईदूदेद्द्विवचनम्' से प्रगृह्य होकर प्रकृतिभाव होगा ।

१०. जक्षति । 'जक्षित्यादयः षट्' से झिप्रत्ययका अत् आदेश होगा ।

११. हृष्टाः । हृष्धातु अनिट् है अतः क्तप्रत्ययको इडागम और कित् होनेसे गुण नहीं हुआ ।

१२. क्रीडन्ति । क्रीडधातु परस्मैपदी है अतः आत्मनेपद नहीं होगा ।

१३. चाहोरात्र । श्लोकपादके मध्यमें रहनेसे सन्धि और "रात्राह्नाहः पुंसि" से पुंस्त्व हो जायगा ।

१४. रुदन्ति । झिप्रत्ययको 'सार्वधातुकमपित्' से ङित् होनेसे गुण नहीं होगा ।

१५. कदाचन । 'तद्धितश्चासर्वविभक्तिः' से अव्यय होनेसे विभक्ति नहीं होगी ।

नीचाऽपि[1] ये नमस्यन्ति विष्णवे[2] कुप्यन्ति नो नवा ।
प्राप्त्वा[3] महत्त्वमाप्तास्ते वञ्चयन्ति[4] न सज्जनान् ॥ १० ॥

---

## (७) उपसर्ग-विचार—

उपसर्गको गति तीन प्रकारकी होती है । कोई उपसर्ग धातुके मुख्यार्थको बाधकर नवीन अर्थका बोध कराता है, कोई धात्वर्थका ही अनुवर्त्तन करता है और कोई विशेषण होकर उसी धात्वर्थको और भी स्फुटित कर देता है ।

तदुक्तम्—

धात्वर्थं बाधते कश्चित्कश्चित्तमनुवर्त्तते ।
विशिनष्टि तमेवाऽर्थमुपसर्गगतिस्त्रिधा ॥

अन्यञ्च—

उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते ।
प्रहाराऽऽहार-संहार-विहार-परिहारवत् ॥

विविध उपसर्गके बलसे धात्वर्थ भी विविध अर्थमें परिवर्तित होता है । ( निम्न परिशिष्ठ नं० ८ देखो ) ।

---

१. नीचा अपि । यलोप की असिद्धता होनेसे दीर्घ नहीं होगा ।

२. विष्णुम् । कर्मत्व होनेसे कर्म में द्वितीया होगी ।

३. प्राप्य । 'समासेऽनञ्पूर्वे' से क्त्वा प्रत्ययका ल्यप् आदेश होगा ।

४. वञ्चयन्ते । 'गृधिवञ्च्योः' से आत्मनेपद होजायगा ।

अञ्चु -- गतिपूजनयोः—

१ अञ्चति —जाता या पूजता है।
२ प्राञ्चति -- उन्नत होता है।
३ पराञ्चति—लौटता है।
४ न्यञ्चति—नीचे जाता है।
५ प्रत्यञ्चति—अवनति प्राप्त करता है।
६ उदञ्चति—ऊपर जाता है।
७ सहाञ्चति—साथ जाता है।
८ अवाञ्चति—अधोमुख होता है।
९ पर्युदञ्चति—पैंचा लेता है।
१० समञ्चति-अच्छीतरह जाता या पूजताहै।
११ तिरोञ्चति—टेढा जाता है।

अय गतौ—

१ अयते—जाता है,
२ प्लायते —भागता है,
३ पलायते— ,,
४ उदयते—उदय लेता है,
५ व्ययते—खर्च करता है,
६ निरयते—निकलता है,
७ दुरयते—दुःखी होता है,
८ निलयते—विलीन होता है,
९ दुलयते — काँपता है,

अर्थ उपयाञ्चायाम्--

१ अर्थयते—मांगता है,
२ समर्थयते—अनुमोदन करता है,
३ अभ्यर्थयते—अनुमोदन करता है,
४ प्रार्थयते—प्रार्थना करता है,
५ व्यर्थयते—विफल करता है,
६ अन्वर्थयते—अर्थानुकूल करता है,

असु क्षेपणे—

१ अस्यति—फेंकता है,
२ अपास्यति—दूर करता है,
३ अध्यस्यति—आरोप करता है,
४ वन्यस्यति—स्थापित करता है,
५ न्यस्यति—सौंपता है,
६ अभ्यस्यति—कण्ठस्थ करता है,
७ निरस्यति--हटाता है,
८ व्युदस्यति—निकालता है,
९ परास्यति—परास्त करता है,
१० व्यत्यस्यति--उलटपलट करता है,
११ विपयस्यति—विपर्यास करता है,
१२ समस्यति—संक्षिप्त करता है,

आप्लृ व्याप्तौ—

१ आप्नोति—प्राप्त करता है,
२ व्याप्नोति—{ व्याप्त करता है, फैलता है,
३ समाप्नोति—{ समाप्त करता है, समाप्त होता है,
४ अवाप्नोति—प्राप्त करता है,
५ पर्याप्नोति—{ पर्याप्त करता है, पर्याप्त होता है,

आस उपवेशने—

१ आस्ते—बैठता है,
२ उदास्ते—उदासीन होता है,
३ उपास्ते – ध्यान करता है,
४ अध्यास्ते—रहता है,
५ अन्वास्ते—पीछे बैठता है,

इण् गतौ—

१ एति—जाता है,
२—प्रत्येति—विश्वास करता है,

३ अत्येति—नष्ट होता है।
४ अन्वेति—पीछे मिलता है।
५ विपर्येति—उलटा समझता है।
६ उपैति—पास जाता या आता है।
७ अभ्येति—सामने आता है।
८ व्यत्येति—उलट पलट करता है। या बीतता है।
९ व्येति—खर्च करता है।
१० अवैति—जानता है।
११ अपैति—दूर होता है।
१२ समवैति—सम्बद्ध होता है।
१३ समन्वेति—समन्वय करता है।
१४ अभिप्रैति—इष्ट करता है।
१५ उदेति—उदित होता है।

ईह चेष्टायाम—

१ ईहते—चेष्टा करता है।
२ समीहते—चाहता है।
३ निरीहते—निःस्पृह होता है।

ईक्षदर्शने—

१ ईक्षते—देखता है।
२ अपेक्षते—इच्छा करता है।
३ उपेक्षते—लापरवाही करता है।
४ वीक्षते—देखता है।
५ प्रतीक्षते—प्रतीक्षा करता है।
६ परीक्षते—परीक्षा करता है।
७ निरीक्षते—निगरानी करता है।
८ समीक्षते—विमर्श करता है।
९ उत्प्रेक्षते—सम्भावना करता है।
१० अन्वीक्षते—चिन्तन या मनन करताहै।

ऊह वितर्के—

१ ऊहते—विचार करता है।
२ अपोहते—छोड़ता है।
३ उपोहते—सूक्ष्मविचार करता है।
४ समूहते—शोधित करता है।
५ प्रत्यूहते—विघ्न डालता है।
६ व्यूहते—संगठित करता है।
७ दुरूहते—कठिनाई से जानता है।

(डु) कृञ् करणे—

१ करोति—करता है।
२ अनुकरोति—नकल करता है।
३ अपकरोति—हानि करता है।
४ विकुरुते—उच्चारण करता है।
५ विकुर्वते—विकार प्राप्त करता है।
६ उपकुरुते—सेवन करता है।
७ अधिकुरुते—क्षमा या पराभव करताहै।
८ तिरस्करोति—तिरष्कार करता है।
९ निराकरोति—हटाता है।
१० परिष्करोति—परिष्कृत करता है।
११ आविष्करोति—प्रकट करता है।
१२ संस्करोति—संस्कार करता है।
१३ उत्कुरुते—चुगली करता है।
१४ उदाकुरुते—झपटता है।
१५ प्रकुरुते—जबर्दस्ती करता है।
१६ उपस्कुरुते—दूसरे का गुण ग्रहण करता है।
१७ अलंकरोति—भूषण पहनता है।
१८ उपकरोति—भलाई करता है।
१९ प्रतिकरोति—प्रतिकार करता है।
२० अपाकरोति—खण्डन करता है।
२१ प्रत्युपकरोति—प्रत्युपकार करताहै

क्रमुपाद विक्षेपे—

१ क्रामति—चलता है।
२ क्रमते—उत्साह करता है।
३ उपक्रमते—आरम्भ करता है।
४ प्रक्रमते— " "
५ विक्रमते—आगे बढ़ता है।
६ पराक्रमते—अप्रतिहत होता है।

७ आक्रमते—उदय लेता है।
८ अतिक्रामति—उल्लंघन करता है।
९ परिक्रामति—प्रदक्षिण करता है।
१० निष्क्रामति—निकलता है।
११ अपक्रामति—हटता है।
१२ संक्रामति—संक्रान्त होता है।
१३ अनुक्रामति—अनुक्रम करता है।
१४ आक्रामति—ऊपर जाता है।

गम्लृ गतौ—

१ गच्छति—जाता है।
२ आगच्छति—आता है।
३ संगच्छते—संगत होता है।
४ निर्गच्छति—निकलता है।
५ अनुगच्छति—पीछे जाता है।
६ अवगच्छति—जानता है।
७ अधिगच्छति—प्राप्त करता है।
८ अभ्यागच्छति—सामने आता है।
९ प्रतिगच्छति—लौटता है।
१० अभ्युपगच्छति—स्वीकार करता है।
११ उद्गच्छति—ऊपर जाता है।
१२ अपगच्छति—दूर हटता है।

ग्रह—उपादाने—

१ गृह्णाति—लेता है।
२ आगृह्णाति—आग्रह करता है।
३ अनुगृह्णाति—कृपा करता है।
४ दुरागृह्णाति—हठ करता है।
५ प्रतिगृह्णाति—दान लेता है।
६ विगृह्णाति—लड़ाई करता है।
७ निगृह्णाति—कैद करता है।
८ संगृह्णाति—इकट्ठा करता है।
९ परिगृह्णाति—आसक्ति करता है।

चर गतिभक्षणयोः—

१ चरति—घूमता या खाता है।
२ उच्चरते—उल्लंघन करता है।
३ उच्चरति—ऊपर जाता है।
४ विचरति—विचरण करता है।
५ आचरति—आचरण करता है।
६ परिचरति—सेवा करता है।
७ उपचरति—उपचार करता है।
८ अनुचरति—अनुसरण करता है।
९ संचरते—भ्रमण करता है।
१० दुराचरति—बुरा आचरण करता है।
११ अतिचरति—ज्यादा गमन करता है।
१२ व्यभिचरति—व्यभिचार करता है।
१३ अपचरति—विपरीत करता है।

चिञ् चयने—

१ चिनोति—चुनता है।
२ परिचिनोति—पहचानता है।
३ निचिनोति—इकट्ठा करता है।
४ उपचिनोति—बढ़ाता है।
५ अपचिनोति—घटाता है।
६ संचिनोति—जमा करता है।
७ निश्चिनोति—निश्चय करता है।
८ समुच्चिनोति—अधिक करता है।
९ अन्वाचिनोति—आनुषङ्गिक करता है
१० अवचिनोति—इकट्ठा करता है।

ज्ञा अवबोधने—

१ जानाति—जानता है।
२ जानीते—प्रवृत्त होता है।
३ अपजानीते—छिपाता है।
४ प्रतिजानीते—प्रतिज्ञा करता है
५ अनुजानाति—अनुमति देता है
६ अभ्यनुजानाति—स्वीकार करता
७ प्रत्यभिजानाति—प्रत्यक्ष का स्मरण करता है।
८ अभिजानाति—पहचानता है

९ उपजानाति—आरम्भ करता है।
१० संजानीते—देखता है।
११ अवजानाति—अपमान करता है।
१२ विजानाति—निन्दा करता है।

णीञ् प्रापणे—

१ नयति—लेजाता है।
२ विनयति—विनय करता है।
३ विनयते—गिनता या खर्चकरता है।
४ अनुनयति—मनाता है।
५ परिणयति—विवाह करता है।
६ निर्णयति निर्णय करता है।
७ अभिनयति—अभिनय करता है।
८ उपनयति—पासमें लाता है।
९ अपनयति—हटाता है।
१० आनयति—लाता है।
११ प्रणयति—प्रेम करता है।
१२ उन्नयते—ऊपरले जाता है।

तॄ प्लवनतरणयोः—

१ तरति—तैरता है।
२ अवतरति—उतरता है।
३ वितरति—देता है।
४ उत्तरति—जबाव देता है।
५ संतरति—ऊपर तैरता है।

दिश अतिसर्जने—

१ दिशति—देता है।
२ आदिशति—आज्ञा देता है।
३ निर्दिशति—बतलाता है।
४ उद्दिशति—उद्देश करता है।
५ उपदिशति—उपदेश करता है।
६ निदिशति—अनुमति देता है।
७ संदिशति—संदेश कहता है।
८ व्यपदिशति-मुख्यव्यवहारकरता है।
९ अतिदिशति—काल्पनिक व्यवहार करता है।
१० अपदिशति—बहाना करता है।
११ प्रतिनिर्दिशति-विधेयकोबतलाताहै

(डु) धाञ् -धारणपोषणयोः—

१ दधाति—धारण करता है।
२ विदधाति करता है।
३ अनुसंदधाति—अनुसंधान (खोज) करता है।
४ अन्तर्धत्ते—छिपता है।
५ तिरोधत्ते— ,, ,,
६ अभिधत्ते—बोलता है।
७ अवधत्ते—ध्यान देता है।
८ पिधत्ते—ढाँकता है।
९ अपिधत्ते— ,, ,,
१० संधत्ते—मेलकरता है।
११ परिधत्ते—पहनता है।
१२ आधत्ते—स्थापित करता है।
१३ निधत्ते—रखता है।
१४ प्रणिधत्ते—ध्यानकरता है।
१५ प्रतिनिधत्ते—प्रतिनिधिकरता है।

पत्लृ पतने—

१ पतति—गिरता है।
२ प्रणिपतति—प्रणाम करता है।
३ निपतति—गिरता है।
४ उत्पतति—उड़ता है।
५ प्रपतति—गिरता है।

पद गतौ—

१ पद्यते—जाता है।
२ उत्पद्यते—पैदा होता है।
३ विपद्यते—मरता है।
४ संपद्यते—सुखी होता है।
५ उपपद्यते—युक्त होता है।
६ आपद्यते—खेद लगता है।

७ प्रपद्यते—शरण में जाता है।
८ निष्पद्यते—निष्पन्न होता है।
९ प्रतिपद्यते—आज्ञा मांगता है।
१० व्युत्पद्यते—व्युत्पन्न होता है।

वन्ध बन्धने—

१ बध्नाति—बांधता है।
२ प्रबध्नाति—प्रबन्ध करता है।
३ निबध्नाति—रचता है।
४ प्रतिबध्नाति—रोक लगाता है।
५ सम्बध्नाति—जोड़ता है।
६ उद्बध्नाति—फांसी लगाता है।
७ निर्बध्नाति—प्रेम करता है।

भू सत्तायाम—

१ भवति—होता है।
२ अनुभवति—अनुभव करता है।
३ अभिभवति—दबाता है।
४ पराभवति—पराभव करता है।
५ परिभवति—तिरस्कार करता है।
६ उद्भवति—उत्पन्न होता है।
७ आविर्भवति—प्रकट होता है।
८ प्रादुर्भवति—,, ,, ,,
९ सम्भवति हो सकता है।
१० तिरोभवति—छिपता है।
११ अन्तर्भवति—,, ,, ,,
१२ प्रभवति—समर्थ या पैदा होता है।

मनु—अवबोधने—

१ मन्यते—मानता है।
२ अवमन्यते—तिरस्कार करता है।
३ अनुमन्यते—सलाह देता है।
४ संमन्यते—सन्मान करता है।
५ विमन्यते—उपेक्षा करता है।
६ अभिमन्यते—घमण्ड करता है।

युजिर योगे—

१ युनक्ति—जोड़ता है।
२ अभियुनक्ति—अभियोग करता है।
३ उद्युनक्ति—उद्योग करता है।
४ संयुनक्ति—संयुक्त करता है।
५ प्रतियुनक्ति स्पर्द्धा करता है।
६ अनुयुनक्ति—पूछता है।
७ पर्यनुयुनक्ति—प्रत्युत्तर देता है।
८ उपयुनक्ति—उपयोग करता है।
९ वियुनक्ति—वियुक्त करता है।
१० नियुनक्ति—नियुक्त करता है

रुह बीजजन्मनि—

१ रोहति—जमता है।
२ प्ररोहति—उत्पन्न होता है।
३ अधिरोहति—चढ़ता है।
४ अवरोहति—उतरता है।
५ आरोहति—चढ़ता है।
६ संरोहति—मिलता है।

लप लपने—

१ लपति—बोलता है।
२ विलपति—विलाप करता है।
३ प्रलपति—बकवास करता है।
४ आलपति—बोलता है।
५ संलपति—वार्तालाप करता है।
६ अपलपति—छिपाता है।

वद व्यक्तायां वाचि—

१ वदति—बोलता है।
२ अपवदते—छोड़ता है।
३ अपवदति—दूषित करता है।
४ अनुवदति—अनुवाद करता है।
५ उपवदते—प्रार्थना करता है।
६ विवदते—झगड़ता है।
७ संप्रवदन्ते—मिलकर बोलता है
८ अनुवदते—तुल्य बोलता है।
९ विप्रवदन्ते—विरुद्ध बोलता है।

१० प्रतिवदति–जबाब देता है।
११ संवदति—बात करता है।

वृतु वर्तने—

१ वर्तते—है।
२ प्रवर्तते—प्रवृत्त होता है।
३ निवर्तते—लौटता है।
४ परिवर्तते—घूमता है।
५ अनुवर्तते—पीछे चलता है।
६ निवर्तते—शान्त होता है।
७ दुर्वर्तते-बुरा आचरण करता है।
८ विवर्तते—बदलता है।
९ आवर्तते—दुहराता है।

षद्लृ विशरणगत्यवसादनेषु—

१ सीदति–ठहरता या दुःखी होता है।
२ प्रसीदति—खुश होता है।
३ विषीदति—खिन्न होता है।
४ निषीदति—बैठता है।
५ अवसीदति—थकता है।
६ पर्यवसीदति–समाप्त होता है।
७ उपसीदति–पास में बैठता है।

ष्ठा गतिनिवृत्तौ—

१ तिष्ठति—ठहरता है।
२ प्रतिष्ठते—प्रस्थान करता है।
३ उपतिष्ठते—उपस्थान करता है।
४ उत्तिष्ठति—उठता है।
५ अनुतिष्ठति—करता है।
६ संतिष्ठते—मरता है।
७ अवतिष्ठते—स्थिर होता है।

सृ गतौ—

१ सरति जाता है।
२ अनुसरति–अनुसरण करता है।
३ प्रसरति—फैलता है।
४ अभिसरति—निकलता है।
५ निःसरति—निकलता है।
६ अपसरति—हटता है।
७ परिसरति—घूमता है।
८ संसरति—सम्बद्ध होता है।
९ उत्सरति—अलग होता है।
१० उपसरति पास जाता है।

हृञ् हरणे—

१ हरति ले जाता है।
२ अपहरति—चुराता है।
३ अनुहरति—नकल करता है।
४ परिहरति—छोड़ता है।
५ आहरति—लाता है।
६ व्याहरति—बोलता है।
७ व्यवहरति-व्यवहार करता है।
८ अभ्यवहरति—खाता है।
९ प्रहरति - मारता है।
१० संहरति–नाश करता है।
११ उपसंहरति–उपसंहार करता है।
१२ विहरति बिहार करता है।
१३ समाहरति - इकट्ठा करता है।
१४ उद्धरति—निकालता है।
१५ उपहरति—उपहार देता है।
१६ उपाहरति—लाता है।
१७ उदाहरति—उदाहरण देता है।
१८ प्रत्युदाहरति–दूसराउदाहरणदेताहै।

क्षिप प्रेरणे

१ क्षिपति—फेंकता है।
२ निक्षिपति–नीचेफेंकताहै। सौंपताहै।
३ प्रक्षिपति—प्रक्षेप करता है।
४ आक्षिपति दोष लगाता है।
५ अधिक्षिपति—दोष लगाता है।
६ संक्षिपति–छोटा करता है।
७ उत्क्षिपति ऊपर फेंकता है।
८ अधः क्षिपति—नीचे फेंकता है।
९ विक्षिपति—विक्षिप्त होता है।

———

# ( ६ ) व्याकरणादिलक्षणम्

## १—व्याकरणम्

व्याक्रियन्ते=व्युत्पाद्यन्ते शब्दा अनेनेति—शब्दज्ञानजनकं व्याकरणम्, तच्च सूत्रम्। जिससे साधु शब्दका ज्ञान हो उसी का नाम व्याकरण है। (व्याकरणका इतवृत्त मेरी' इन्दुमती' टीकायुत 'लघुकौमुदी' की प्रस्तावनामें पढ़िये

## २—सूत्रलक्षणम्

अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद्विश्वतो मुखम्।
अस्तोभमनवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः॥

सूत्रोंके भेद—सञ्ज्ञा च परिभाषा च विधिर्नियम एव च।
अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विधं सूत्रलक्षणम्॥

१. संज्ञासूत्रं यथा—वृद्धिरादैच्, अदेङ्गुणः, इत्यादि।

२. परिभाषासूत्रम्—( कुव्यवस्थायां सुव्यवस्थासम्पादकं सूत्रम् ) यथा—आदेः परस्य, तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य, इत्यादि )

३. विधिसूत्रं यथा—इकोयणचि, एचोऽयवायावः इत्यादि।

४. नियमसूत्रं यथा—कृत्तद्धितसमासाश्च, रात्सस्य, इत्यादि।

५. अतिदेशसूत्रं यथा—'स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ, तृज्वत्क्रोष्टुः, इत्यादि।

६. अधिकारसूत्रं यथा—ङ्याप्प्रातिपदिकात्, आर्धधातुके, इत्यादि।

## ३—वार्तिकलक्षणम्

उक्ताऽनुक्तदुरुक्तानां चिन्ता यत्र प्रवर्तते।
तं ग्रन्थं वार्तिकं प्राहुर्वार्तिकज्ञा मनीषिणः॥

## ४—भाष्यलक्षणम्

सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र वर्णैः सूत्रानुसारिभिः।
स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः॥

## ५—व्याख्यानलक्षणम्।

पदच्छेदः पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना।
आक्षेपश्च समाधानं व्याख्यानं षड् विध मतम्॥

---

# ( १० ) विद्यार्थी–शिक्षासूत्रम्

छात्राणामुपकाराय हितमुपदिशाम्यहम् ।
येन जीवनमेतेषामुन्नतिप्रवणं भवेत् ॥ १ ॥

छात्रों के उपकारार्थ मैं कुछ हित बात बतलाता हूँ । जिससे उनका जीवन उन्नतिशील हो ॥ १ ॥

इन्द्रियाणि वशीकृत्य समाधाय मनस्तथा ।
प्रत्यहं प्रातरुत्थाय प्रभुं वन्देदतन्द्रितः ॥ २ ॥

सबसे पहले इन्द्रियोंको अपने वशमें कर और मनको एकाग्र बनाकर प्रति-रोज सवेरे उठकर आलस्य छोड़कर ईश्वर की वन्दना करे ॥ २ ॥

शौचस्नानादिकं कृत्वा सन्ध्याहवनमाचरेत् ।
पूर्वं पठितपाठानामावृत्तिं निव्यशश्चरेत् ॥ ३ ॥

शौच दन्तधावन स्नान आदि शारीरिक पवित्रता सम्पादन कर सन्ध्या (परमात्मचिन्तन) और हवन करें । तदुपरान्त पढ़े हुए पाठों का आवर्तन करें ॥

ततो गुरुमुखाद्ग्रन्थमाद्योपान्तं पठेन्मुदा ।
गुरुशुश्रूषणं कृत्वा सततं पाठमभ्यसेत् ॥ ४ ॥

तदनन्तर गुरु मुखसे अपने२ पाठों को पढ़े । बादमें गुरुकी यथोचित सेवाकर हमेशा पाठ का अभ्यास करें ॥ ४ ॥

परीक्षोत्तीर्णतार्थाऽपि योग्यता परमौचिती ।
अर्जनीया सदा शिष्यैर्वर्ध्या व्युत्पत्तिरन्ततः ॥ ५ ॥

परीक्षामें सफलता प्राप्त्यर्थ उचित योग्यता हासिल करते हुये आन्तरिक व्युत्पत्ति बढ़ाने की भी चेष्टा करें ॥ ५ ॥

व्युत्पत्तिमन्तरा नैव प्रतिपत्स्यात् कथंचन ।
अतो व्युत्पत्सुभिर्भाव्यं छात्रैर्जिज्ञासुभिस्तथा ॥ ६ ॥

व्युत्पत्तिके विना कुछ भी पदार्थोंका वास्तविक ज्ञान नहीं हो सकता इसलिये विद्यार्थियों को व्युत्पत्ति की जिज्ञासा अवश्य रखनी चाहिये ॥ ६ ॥

समयस्य महामूल्यमज्ञात्वा य उपेक्षते।
जीवनं यस्य व्यत्येति व्यर्थमेव न संशयः ॥ ७ ॥

जो विद्यार्थी समय की कीमत को नहीं जानकर (पढ़ने में) लापरवाही करता उसका जीवन निःसन्देह व्यर्थ ( कंटकाकीर्ण ) हो जाता है ॥ ७ ॥

परीक्षां दातुकामो वै लेखशक्तिं विवर्धयेत्।
अल्पेनापि सुलेखेन परीक्षोत्तीर्यते ध्रुवम् ॥ ८ ॥

परीक्षा देनेवालोंको चाहिये कि लिखने की शक्तिको अच्छी तरह बढ़ावें क्योंकि थोड़े भी सुन्दर लेखोंसे निश्चितरूपेण परीक्षामें सफलता मिलती है ॥८॥

लेखशक्तिविहीनेन बहुश्रमयुताऽपि वा।
परीक्षामुत्तरीतुं हा ! पार्यते न कथंचन ॥ ९ ॥

उत्तम लेख करनेमें कमजोर छात्र अधिकसे अधिक मेहनत करने पर भी परीक्षा में सफलता प्राप्त नहीं करते ॥ ९ ॥

परीक्षा भवनं गत्वा मनश्चाञ्चल्यमुत्सृजेत्।
निर्भीकतां समासाद्य शान्तचित्तो भवेज्जनः ॥ १० ॥

परीक्षाभवनमें जाकर मनकी चञ्चलता का दूर कर हृदयसे भयको बिलकुल हटाकर प्रसन्नचित्त हो जाना चाहिये ॥ १० ॥

प्रश्नपत्रं गृहीत्वादौ प्रश्नान् सर्वान् निभाल्य च।
उत्तरं विदितं सम्यगादौ लेख्यं सविस्तरम् ॥ ११ ॥

पहले प्रश्नपत्र लेकर सब प्रश्नोंको अच्छी तरह हृदयङ्गम करके सबसे पहिले जिस प्रश्न का उत्तर खूब उत्तम रूपसे आता हो उसीको लिखें ॥ ११ ॥

कालानुपातमाश्रित्य सारगर्भेण सत्वरम्
संक्षेपेणैव लेखेन प्रश्नानामुत्तरं लिखेत् ॥ १२ ॥

परीक्षा समयके औसत को ध्यानमें रखकर संक्षेपमें ही सारगर्भित लेखसे अनिवार्य प्रश्नोंका उत्तार लिखना चाहिये ॥ १२ ॥

समयस्य समाप्तेः प्राक् स्वासनं परिहाय च।
केन्द्रान्न बहिर्गच्छेदनुतापोऽन्यथा भवेत् ॥ १३ ॥

समयके समाप्त होनेसे पहिले आसनको परित्याग कर केन्द्र भवनसे बाहर नहीं निकलें, नहीं तो बड़ी हानि होगी ॥ १३ ॥

सिंहावलोकनन्यायात् शोधयेल्लिखितोत्तरम्।
गच्छतः स्खलनन्यायात् जाता त्रुटिर्विनश्यति ॥ १४ ॥

अन्तमें लिखित उत्तरोंको पीछेकी एक निगाह डालकर संशोधित करलें, जिससे भ्रमवश लेखकी भूलचूक दूर हो जायगा ॥ १४ ॥

———